'कुरवक' शब्द आते हैं। 'महासहा' और कुरवक में अन्तर है कि 'कुरबक' लाल कटसरय्या को कहते हैं और अम्लान को 'महासहा'। इसमें मकरन्द बहुत थोड़ा होता है। पीली झिंटी को 'कुरुण्टक', नीली को 'वाणा' या 'दासी' और सामान्य को 'सैरीयक' या 'झिंटी' कहते हैं। इस 'कुरबक' को कालिदास ने लाल, सफेद व नीले रंग की शवलता से युक्त फूल बताया है और विक्रमोर्वशीय में सामने से कामिनी के नखों की तरह गुलाबी रंग का और दोनों पार्श्वों में नीले वर्ण का बताया है—"अग्रे स्त्रीनखपाटलं कुरवकं श्यामं द्वयोर्भागयोः।" यह रमणियों की स्निग्ध चितवन को पाकर फूल उठता है। ऐसा कविसमय है। यह एक बाड़ है, जैसी कि मेंहदीं या चाँदनी आदि हुआ करती है। इसी से इसे कवि ने माधवी के मण्डप को घेर लेता दिखाया है। समास-विग्रह इस प्रकार करेंगे—'कुरबकाः एव वृतिर्यस्य तस्य, कुरबकवृतेः' पूरा पद 'माधवीमण्डपस्य' का विशेषण है। 'व्रियते अनयेति करणे क्तिन्' (√वृ+क्तिन्)।' स्तम्भों की जगह माधवी का निम्नांश और मण्डप के ऊपरी आच्छादन की जगह माधवी की लतरें तथा दीवारों की जगह कुरबक की बाढ़ यह है कालिदास की कल्पना का 'कुरबकवृति माधवीमण्डप।' पूर्णसरस्वती ने कहा है—कुरबक रूपं भित्तिस्थानीयमावरणं यस्य।

**426** **कुरु (पू० 63.4.16.45)** कृ+लोट्; मध्यम पुरुष, एकवचन; तिङन्त; भज इत्यर्थः (संजी०); व्रज—गमिष्यासि (सुबोधा); काम करना (देना)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तेरह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—शाकु० (4), कुमार० (3), मालवि० (3), रघु० (2)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

**427** **कुर्वन्** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 37.3.13.24; 65.2.5.21;** कृ+शतृ+सु; कृदन्त; प्रथमा, एकवचन; विदधत् (चरित्र०); जनयन् (चरित्र 65); सम्पादयन् (संजी०) गर्जितैः सम्पादयन्। ननु कुर्वन्निति वर्तमान प्रयोगो भविष्यति काले कथम् फललाभस्य प्राक्तनत्वेन वर्तमान ससीपस्य वर्तमानवत्त्वात्, धातुसम्बन्धो प्रत्यया इत्युक्तेर्वा। अन्ये तु कुर्वन्निति भविष्यति वर्तमानप्रयोगः साध्याया अपि सन्ध्यावलिपटहतायाः सिद्धवद्व्यपदेशात् सिद्धभावनामालङ्कार प्रतिपादनार्थः। यदुक्तम्,

साध्यस्य सिद्धवद्व्याजो (?) अतद्भावेन कीर्तनम्।
साध्यभेदप्रसिद्धयर्थ यत्र सा सिद्धभावने" ति ।।

साध्यभेदश्चात्र फलं लप्स्यसे इतीत्याहुः (सुबोधा-37) सम्पादयन् (सुबोधा 65); काम देता हुआ। (37)।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदस की कृतियों में पाँच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में दो बार (2.46; 4.29) तथा कुमार० में एक बार (7.63) हुआ है।

**428** **कुर्वीथाः (पू० 57.3.11.32)** कृ+लिङ् मध्यम पुरुष, एकवचन, तिङन्त; कुरुस्व; विध्यर्थे लिङ्; क्षुद्रोऽपि अधिक्षिपन् प्रतिपक्षः सद्यः प्रतिक्षिप्तव्य इति भावः (संजी०) इति विधिः। न तु दयया कथञ्चिदपि निवर्त्तनीयमिति भावः। 'अवध्ये यो भवेच्छोषो वध्यमाने नृपात्मज। स वध्यस्यावधे दृष्ट इति धर्मविदो विदुः।' इतिस्मरणात् (विद्युल्लता), करिष्यसि (सुबोधा); कर देना।

**429** **कुवलयदलप्रापि (पू० 47.2.7.20)** कुवलय+ङस्+दल+अम्+प्राप्+णिनि+अम्; विशेषण द्वितीया; एकवचन; कुवलयस्य दल पत्रं तत्प्रापि तद्योगे यथा तथा, यद्वा कुवलयस्य दलप्रापिदलभाजि दलार्हि; 'क्विबन्तात्' सप्तमी; दलं परिहृत्य तत्स्थाने इत्यर्थः, नाथस्तु 'कुवलयदलक्षेपि' इति पाठमनुसृत्य 'क्षेपोनिन्दापसारणं वा' इति व्याख्यातवान् (संजी०); विकसितारुणदलकेसरपरिवेषभासुरविकसितेन्दीवरानुकारि, अथवा स्वधारणदशायां

पूर्वावस्थितावतंसकुबलयनिराशि (विद्युल्लता), कुवलयस्य नीलोत्पलस्य दलं पत्रं प्राप्नोतीति क्विप्। णिन् प्रत्ययान्तस्य विशेषणसमास इत्यन्ये। केचित्तु नीलोत्पल दलं प्राप्तुम् सदृशीकर्तुं शीलं यस्य तत्तथा, बर्हविशेषणमिदमित्याह: (सुबोधा); मल्लिनाथ ने इसके दो अर्थ किये हैं—1. कुवलयदलं प्राप्नोति इति। यह बर्हम् का विशेषण है। कमल के पत्तों से मिलता हुआ। अत: कमल के पत्ते के साथ-साथ कान में पहनती है। 2. कुवलयस्य दलं प्राप्नोति इति कुवलयदलप्राप्, तस्मिन्। यह कर्णे का विशेषण है। कमल के पत्ते को धारण करने वाले कान में **कुवलयदलक्षेपि दलस्पर्धि** पाठ में कमल के पत्ते से होड़ करने वाले पेंच को—यह अर्थ होगा। सरस्वती 'प्रापि' के स्थान में 'स्पर्धि' पाठ देता है, 'जिसका अर्थ जो पंख कुवलय (कमल) की पंखुड़ी से होड़ करता है' इस प्रकार है। यह अर्थ मल्लि० के द्वारा बतलाए दोनों प्रकार के वैकल्पिक अर्थों की अपेक्षा अधिक अच्छा प्रतीत होता है और विच्छित्ति प्रकट करता है।

430 **कुवलयरजोगन्धिभि: (पू० 36.3.13.38)** कुवलयरजोगन्धिन्+भिस्; विशेषण, तृतीया, बहुवचन; कुवलयपरागगन्धिभिरित्यर्थ: (प्रदीप); उत्पलपरागगन्धवद्भि: (संजी०); नीलोत्पलपरागसौरभयुक्तै: (सुबोधा); कुवलयस्य रज:, तस्य गन्ध: येषाम् अस्ति इति। बहुव्रीहि समास के अन्त में 'गन्ध' को 'गन्धि' हो जाता है। कमलों की धूलि (Pollen) की गन्ध वाले।

431 **कुशलम् (उ० 40.3.15.42)** कुशल+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; 'कुशलं क्षेममस्त्रियामित्यमर:' (चरित्र०); कुशली, कुशलप्रश्नै हेतुमाह, (सुबोधा) इसकी व्युत्पत्ति 'कुशान् लाति' है। जो दर्भ काटता है। दर्भ काटने में बड़ी सावधानी, चातुरी और दु:ख सहन करने की शक्ति चाहिए। उसमें बड़ी पीड़ा होती है। अत: यहाँ 'कुशलं पृच्छति' का भाव है कि दु:ख सहते हुए सावधानीपूर्ण जीवनयात्रा को चलाने का वृत्तान्त पूछता है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक बार (1.58) हुआ है।

432 **कुशलिनम् (उ० 51.1.3.3)** कुशल+इनि+अम्; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; क्षेममन्तम् (संजी०); स्वस्थम् (पंचिका); कल्याणवन्तं जीवन्तं (सुबोधा); कुशलमस्य अस्तीति, तम्। सकुशल, स्वस्थ। यहाँ जीवित।

433 **कुसुमशरजात् (उ० 4.2.10.25)** कुसुमशर+ङसि+जन्+ड+ङसि; संज्ञा; पंचमी, एकवचन, कुसुमशर: काम: तस्मात् जातात् तापात् (चरित्र०); मदनशरजात् (संजी०) कुसुमानि एव शरा: यस्य स कुसुमशर:। तस्मात् जायते असौ इति कुसुमशर:, तस्मात्। कामदेव के बाण फूलों के माने गये हैं। इन बाणों के नाम ये हैं—

'अरविन्दमशोकं च चूतं च नवमल्लिका।
नीलोत्पलं च पञ्चैते पञ्चबाणस्य सायका।।'

एक दूसरे वर्णन के अनुसार इन बाणों के नाम ये हैं—

'उन्मादनस्तापनश्च शोषण: स्तम्भनस्तथा।
सम्मोहनश्च कामस्य पञ्च बाणा: प्रकीर्तिता:।।'

434 **कुसुमसदृशम् (पू० 9.3.11.46)** कुसुम+टा+सदृश+सु; तृतीया तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, एकवचन; कुसुमसदृशंवलं; **'प्राणौ वायौ बले स्थैर्येपुंसि भूम्न्यसु, वाचक:** इति केशवस्वामी (प्रदीप); पुष्पवत्सुकुमारम् (चरित्र०); सुकुमारमित्यर्थ: (संजी०); कुसुमसदृशप्राणम्, प्राण: बलम्। 'प्राणस्तु प्रणये जीवे जीविते परमात्मनि। इन्द्रिये वायुभेदे च बलान्तर्यामिणोरपि' इति वैजयन्ती। पुष्पतुल्यबलम्, अतिसुकुमारम् (विद्युल्लता);

अत्यन्तकोमलत्वेन सद्यः पतनोन्मुखत्वात् पुष्पतुल्यम्। श्लेषोपमानमिदमिति च **वदन्ति** तत्र आशा दिशो बध्नातीति आशाबन्धो मर्कटसूत्रं, स यथा प्रणयि आश्रये संलग्नं विप्रयोगे वृन्ताद्विश्लेषे सद्यः पतनोद्यतं कुसुमं रुणद्धि तथा हृदयं रुणद्धीति। (सुबोधा); फूल के समान।

कुसुमेन सदृशम्। देखो—पुरन्ध्रीणां हि चेतः कुसुमसुकुमारं भवति (उ०रा०); देखिये विक्रम० (1.6) कुसुमसमबन्धनं हृदयम्'।

**435 कुसुमसुरभिषु (पू० 35.3.9.43)** कुसुम+मिस्+सुरभि+सुप्; तत्पुरुष; विशेषण, सप्तमी, बहुवचन; कुसुमैः सुरभिषु सुगन्धिषु (संजी०); उपहारपुष्पादिभिः सुरभिषु (विद्युल्लता); कुसुमैः सुरभिषु सुगन्धिषु वातायननिःसृतपुष्पसौरभवासितेषु इत्यर्थः (सुबोधा); फूलों से सुगन्धित।

**436 कूजितम् (पू० 32.1.4.8)** कुजित+अम्; संज्ञा द्वितीया, एकवचन; शब्दम् (चरित्र०); रुतम् (संजी०); रुतम् (सुबोधा); शब्द को।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग विक्रम० में एक बार (4.14.) हुआ है।

**437 कृतकतनयः (उ० 14.3.12.30)** कृतक+सु; तनय+सु; कर्मधारय, विशेषण, प्रथम, एकवचन; कृत्रिमपुत्रकः (प्रदीप); कृतकश्चासौ तनयश्च (चरित्र०); कृत्रिमसुतः, पुत्रत्वेनापि मन्यमान इत्यर्थः (संजी०); पुत्रीकृतः (पंचिका); कृत्रिमपुत्रः (सुबोधा); कृतकश्चासौ तनयः। यह तनयकृतकः भी हो सकता है। मनु० (9.158–160)में 1. औरस 2. क्षेत्रज 3. दत्तक 4. कृत्रिम 5. गूढोत्पन्न 6. अपविद्ध 7. कानीन 8. सहोद 9. क्रीत 10. पौनर्भव 11. स्वयंदत्त और 12. शौद्र—ये बारह प्रकार के पुत्र बताये गये हैं। इनमें चौथा कृत्रिम पुत्र वह होता है, जिसे स्त्री, पुरुष या दम्पती "पुत्रतुल्य' मानकर पालते हैं। यह ही काव्यों का 'कृतकतनय' है। काव्यों में यह पुत्र 'वनस्पति' या मृग आदि ही होते है। देखो रघु० (22.36; 5.6); शाकु० (अंक 4) कृतकतनय पद बताता है कि उस मन्दारवृक्ष को बड़े प्रेम और सावधानी से पाला गया था और उसमें यक्षदम्पति का गाढ़ प्रेम था। यह कर्मधारयं समास है। कृतः एव कृतकः (स्वार्थे कः) कर्मधा० में 'कृतक' शब्द पूर्व-पद अथवा उत्तर-पद दोनों रूपों में व्यवहृत होता है। उत्तर पद बने 'कृतकं' के लिए देखिये—अभि० शाकु० IV.14 'सोऽयं न पुत्रकृतकः पदवीं मृगस्ते (जहाति)'। विकल्प से यह पूर्व निपात "वाऽऽहिताग्न्यादिषु'' इस पाणिनि-सूत्र II.2.37 से होता है (जैसे आहिताग्नि अथवा अग्न्याहित)। वृक्षों के पुत्रीकरण के लिए देखिये—रघु० II.36 अमुं पुरः पश्यसि देवदारुं "पुत्रीकृतोऽसौ वृषभध्वजेन'। तथा रघु० (V.6) 'संवर्धितानां सुतनिर्विशेषम्'। विल्सन महोदय के शब्दों में—"प्राकृतिक पदार्थो—वृक्षजीवों—के प्रति कोमल भावना हिन्दुओं की काव्य-रचनाओं की एक बहुत ही रमणीय विशेषता है। इसका साहित्य में बहुत अधिक प्रयोग मिलता है। शकुन्तला नाटक में जब शकुन्तला कण्व के आश्रम से पतिगृह को जाती है, तो वह अपने द्वारा पाले गये वृक्षों तथा मृग-शिशु से विदा लेती है।" यहाँ कृतक' का पूर्व निपात "वाऽहिताग्न्यादिषु (2.3.37)" से वैभाषिक है। अतः 'तनयकृतकः' भी बन सकता है। वृक्षों की पुत्रनिर्विशेषता भास के प्रतिमा नाटक में "आपृच्छ पुत्रकृतकान् हरिणान् द्रुमांश्च' में उपलब्ध होता है। इसमें स्पष्ट ही दत्तकपुत्रत्व का आरोप प्राप्त होने से रूपक अलंकार है।

**438 कृतम् (उ० 47.4.19.52)** डुकृञ्+क्त+सु; कृदन्त क्रिया, प्रथमा, एकवचन, विहितम्। बना दिया गया है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग अठारह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शेष ग्रन्थों में इस प्रकार है—शाकु० (5), कुमार० (4), विक्रम० (3), ऋतु० (3), रघु० (2)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

439 **कृतवसतय: (उ० 15.3.11.34)** कृता+सु+वसति+जस्; बहुव्रीहि विशेषण, प्रथमा, बहुवचन; कृतनिवास: (संजी०); कृता वसतिनिवासो यैस्ते (सुबोधा); कृता वसति: निवासो यै० तै। √वस्+क्तिन्=वसति—निवास। रहने वाले।

440 **कृतान्त: (उ० 44.4.25.43)** कृतान्त+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; दैवम् (प्रदीप); विधि:, 'कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मसु' इत्यमर: (संजी०); विधि: (पंचिका); दैवं विधाता वा, कृतान्तो वेधसि प्रोक्तो यमेऽकुशलकर्मणीति बल:। कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मस्वित्यमर:। कृतान्तपदेन यमोपस्थितेर्विधेर्यमतुल्यतया प्राणग्राहकत्वेनातिपीडा सूचितेति केचित् (सुबोधा); दैवम् (उदाहरणचन्द्रिका) दैव।

441 **कृताम् (उ० 25.4.19.46)** कृत+टाप्+अम्; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; प्रस्तुताम् (प्रदीप); दत्ताम् (पंचिका); स्वयमधिकृताम्—पा०भे०; सरस्वती तीर्थ ने इसका अर्थ आत्मप्रस्तुताम् किया है। अपने आप निकाली हुई। भाव दोनों पाठों का एक ही है। छपे पाठ में 'अपि' की सत्ता से विशेष बल आ जाता है। अपने आरम्भ किये हुए काम को सचेत व्यक्ति भूला नहीं करता। जब वह दूसरों के काम ही नहीं भूलता, तब अपने का तो कहना ही क्या? परन्तु स्मृतिभ्रष्ट अपने कामों को भी भूल जाता है तो फिर दूसरे के कामों की तो बात ही क्या। यक्षपत्नी की स्मृति चिन्ता से भ्रष्ट हो चुकी थी। अत: वह अपनी प्रारब्ध श्रुति को भूल जाती थी। दूसरों के चलाये हुए स्वरों को तो पहचानती ही क्या।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (2.34) तथा शाकु० (4.1.) में एक-एक बार हुआ है।

442 **कृत्त्वा** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 52.3.10.27; उ० 54.1.2.2;** कृ+क्त्वा; अव्यय; सम्पाद्य (संजी० 54); विधाय (पंचिका 54); पू०मे० 7 और उ०मे० 53 में प्रार्थित काम को पूरा करने के पश्चात्।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग चौंतीस बार किया गया है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—शाकु० (13), रघु० (10), मालवि० (5), विक्रम० (3), कुमार० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास-पदकोश:'।

443 **कृषिफलम् (पू० 16.1.3.7)** कृषि+ङस्+फल+सु; तत्पुरुष; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; कृषे: फलकर्मण: फलं शस्यम् (संजी०); कृषि: क्षेत्रसंस्कारवीजावापादिको व्यापार:, तस्य फलं सम्पूर्णसस्यसंपत्ति: तत् (विद्युल्लता); कृषे: फलम्। खेती का फल (अन्न)।

444 **कृष्ण: (पू० 52.4.21.44)** कृष्ण+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; श्याम: (संजी०); श्यामल: पक्षे मलिन: (सुबोधा); काले।

445 **के (पू० 57.4.13.54)** किम्+जस्; सर्वनाम (पुं०) प्रथमा; बहुवचन; प्राणिन: (चरित्र०); 'केषामिति पाठ' ब्रह्मादीनां महात्मनामपि पुरहरनिन्दादिषु शिरश्छेदादिदर्शनान्न कस्यापीति भाव: (विद्युल्ल्ता); जना: किं शब्द आक्षेपे (सुबोधा०); के वा न स्यु: . . . जो व्यक्ति व्यर्थ काम करता है, अपनी शक्ति से बाहर काम करता है, देश, काल आदि के विचार से मूढ़ होकर काम करता है अथवा अपनी सीमा के बाहर जाता है, उसका तिरस्कार उपहास होना निश्चित है। उसको दु:खी होना ही होगा। वह विपक्षी के वश में आयेगा ही।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (3.10) तथा मालवि० (200.3) में एक-एक बार हुआ है।

446 **केका: (पू० 23.3.15.45)** केका+जस्; संज्ञा, प्रथमा, बहुवचन; मयूरवाणी: (चरित्र०); 'केका वाणी मयूरस्य' इत्यमर: (चरित्र०); स्ववाणी; केका वाणी मयूरस्य इत्यमर: (संजी०) 'केका वाणी मयूरस्य' इत्यमर: (विद्युल्लता), (अपनी) टें-टें ध्वनि को। स्ववाणी:।

447 **केकोत्कण्ठाः (पू० 3.3.8.36)** केका+भिस्+उत्कण्ठ+जस्; तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन; केकाभिः उत्कण्ठाः उद्ग्रीवाः (संजी०); केकाभिः उद्गतः कण्ठः येषां ते। शब्द करते समय गर्दन ऊपर किये हुए।

448 **केतकैः (पू० 24.1.2.16)** केतक+भिस्, संज्ञा, तृतीया, बहुवचन; केतकीपुष्पैः (प्रदीप); केतकीकुसुमैः (संजी०); केतकीकुसुमैः (विद्युल्लता); केतकीपुष्पैः (सुबोधा); केतकीसूचि=केवड़े का लम्बी बाल।

449 **केशग्रहणम् (पू० 53.4.14.52)** केश+आम्+ग्रहण+अम्; तत्पुरुष, संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; अनेन केशेषु अवस्थानं बलात्कारेण केशग्रहणं च विवक्षितम् (प्रदीप); यथा काचित् प्रौढा नायिका सपत्नीमहसमाना स्ववालभ्यं प्रकटयन्ती स्वभर्त्तारं सह शिरोरत्नेन केशेषु आकर्षति तद्वदिति भावः; इदं च पुरा किल भगीरथप्रार्थनया भगवतीं गगनपथात् पतन्तीं गङ्गां गङ्गाधरो जटाजूटेन जग्राह इति कथामुपजीव्यमुक्तम् (संजी०) जटाजूटकोटरम्। अतिरागिण्या रमण्या दयितमुखाम्बुजचुम्बने क्रियमाणे यत् शिरोरुहाकर्षणम्, तत् कृतवतीवेत्यर्थः (विद्युल्लता) केशालम्बनम्। अयं भावः, महादेवस्यातिसुभगार्धशरीरस्था पार्वती कान्तसमीपवर्तिनीं गङ्गां प्रतिनायिकामिवावलोक्य ईर्ष्यया भ्रुकुटीं कृतवती, अतो गङ्गापि सुभगा विप्रलब्धेव सौभाग्यगरिम्णा त्वमर्धाङ्गस्थत्वादात्मानं बहुमन्यसे पश्य अहं शिरः स्थायिनी भवामीति तामुपहस्येव तत्समक्षमेव शम्भोः केशग्रहणं कृतवती, किंवा वञ्चितया गङ्गया गौरीसमक्षमेव शम्भोः केशग्रहणारम्भे गौर्या ईर्ष्यया कृतां भ्रुकुटिमनादृत्य शम्भोः केशग्रहणम् कृतमिति विप्रलब्धैवं करोत्येवमुक्तम्। तथा च

"अंगुलीतर्जनं कान्ते करेषु ग्रहणं तथा।
तया वञ्चितया कार्य काञ्चीदाम्ना च बन्धन" मिति।।

विप्रलब्धा लक्षणं यथा—"दूतीं प्रेष्य च कृत्वा च किञ्चित् साङ्केतिकं प्रियः।
देवात्तु नागतो यस्या विप्रलब्धामिमां विदु''रिति।।

खण्डिताविप्रलब्धयोर्नायिकयोरिङ्गितमिह ध्वनितमिति शर्वः (सुबोधा);

स्वर्ग से उतरती हुई गङ्गा सम्भवतः अपने प्रबल प्रवाह से पृथ्वी को बहा ले जाती, इस विचार से ब्रह्मा ने भगीरथ को शिवजी से प्रार्थना करने को कहा कि वे पहले गङ्गा को अपने सिर पर धारण करें। ब्रह्मा के आदेश से भगीरथ को पुनः तपस्या करनी पड़ी। एक साल की कठोर तपस्या के बाद प्रसन्न होकर शिवजी ने भगीरथ की प्रार्थना को स्वीकार कर लिया। गङ्गा आकाश से आकर शिवजी की जटाओं में कई साल विचरती रही।

अपनी तपस्या के फल को पूर्ण न हुआ जानकर भगीरथ ने फिर शिवजी की आराधना की और उन्होंने प्रसन्न होकर अपनी जटाओं में स्थित गङ्गा को सात धाराओं (कइयों के अनुसार चार और कुछ एक के अनुसार दस) में प्रवाहित किया। इन धाराओं को 'सप्त-सिन्धु' कहते हैं। इसी कारण शिवजी को गङ्गाधर, धूर्जटि भी कहते हैं। इस घटना के आधार पर गङ्गा और पार्वती सपत्नियाँ कही जाती हैं। देखिये—मुद्रा० (1) 'धन्या केयं स्थिता ते शिरसि शशिकला किन्तु नामैतदस्याः . . . देव्याः निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरितं शाठ्यमव्याद्विभोर्वः।। और देखिये रत्ना० (1.3) 'तदुक्तं बहुमार्गगां मम पुरो निर्लज्ज वोढुस्तव . . .'।

450 **केशसंस्कारधूपैः (पू० 35.1.3.19)** केश+आम्+संस्कार+ङस्+धूप+भिस्; तत्पुरुष, संज्ञा, तृतीया, बहुवचन; वनिताकेशवासनार्थैः गन्धद्रव्यधूपैरित्यर्थः, अत्र संस्कारधूपयोः तादर्थेऽपि यूपदार्वादिवत् प्रकृति-विकारात्वाभावात् अश्वघासादिवत् षष्ठी समासो न चतुर्थी समासः (संजी०); शिरोरुहाधिवासनार्थैरगरुचन्दनादि-चूर्णावकीर्णहुतवहोद्गीर्णतया सुगन्धितैर्धूमैः। 'धूमस्तरिर्मेघवाही धूपोऽसौ गन्धवासितः' इति वैजयन्ती (विद्युल्लता), केशानां चिकुराणां संस्काराय गुणान्तराधानायागुरुचन्दनानां धूपैः (सुबोधा)।

केशानां संस्कारः। बालों को धूप देकर सुगन्धित करना और उन्हें सुखाना। तस्य धूपैः। मूल के पाँचवें पद्य—'धूमज्योतिःसलिलमरुताम् सन्निपातः क्व मेघः' में धुएँ को बादल का एक पोषक अंग माना

जाता है। अतः धुंआँ अधिक मिल जाने से बादल का आकर बढ़ जाना स्वाभाविक है। यही भाव यहाँ वर्णित है। इसी प्रकार का भाव कु०स० (7.14) और रघु० (16.50) में आया है। इसके स्थान पर "केशसंस्कार धूमैः" यह पाठान्तर है, किन्तु "धूपः" वाला पाठ ठीक है।

451 **केशान्** (उ० 43.2.9.24) केश+शस्+संज्ञा, द्वितीया, बहुवचन; कचभरम् (पंचिका); कुन्तलान् (सुबोधा) बालों को।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघूदत के अतिरिक्त इसका प्रयोग ऋतु० में एक बार (3.19;) हुआ है।

452 **केसरः** (उ० 17.1.3.7) केसर+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन, वकुलः (प्रदीप); वकुलः (चरित्र०); वकुलः (संजी०); 'अथ केसरे वकुलः वञ्जुलः' इत्यमरः (संजी०); **केशरः**—वकुलवृक्षः। "अथ केशरे बकुल" इति (सुबोधा); कवियों ने केसर (बकुल) वृक्ष को काम-क्रीड़ा में कामोद्दीपक बताया है। इसके फूलों की गन्ध उत्कृष्ट होती है और ये देखने में सुन्दर भी लगते हैं।

453 **केसरैः** (पू० 21.1.4.6) केसर+भिस्; संज्ञा, तृतीया, बहुवचन; किञ्जल्कैः। किंजल्कः केसरोऽस्त्रियाम्, इत्यमरः। एतेन भृङ्गाः सूचयिष्यन्ति (चरित्र०); किंजल्कैः (संजी०); केशरैः किंजल्कैः (सुबोधा)।

454 **कैलासस्य** (पू० 61.2.5.40) कैलास+ङस्, षष्ठी, एकवचन, संज्ञा, पर्वतस्य (सुबोधा) कैलास की व्युत्पत्ति कई प्रकार की गई है—(1) के जले लासो लसनमस्य केलासः स्फटिकः तस्यायं कैलासः। (2) केलीनां समूहो कैलम् तस्य समूहः इत्यण् (अ) तेनास्यात्र। (3) √केल् (भ्वा० प०, चलना)+अ+आस्+अ (घञ्) अभिकरणे घञ्। (4) कं जलम्, इला भूमिः केलयोर्जलभूम्योः आस्ते इति।

455 **कोटिशः** (पू० 34.1.4.6) कोटि+ शस्; तद्धितन्ति अव्यय, कोटि+शस्। अपरिमितान्—करोड़ों।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत संख्यापद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसकाः प्रयोग रघु० में एक बार (2.49) हुआ है।

456 **कौतुकाधानहेतोः** (पू० 3.1.5.12) कौतुक+ङस्+आधान+ङस्+हेतु+ङस्; षष्ठी तत्पुरुष; विशेषण; इति विशेषणं मनोरथस्थितं मेघस्स्वागताधिकार्य्यं विस्मृत्य स परवशो वभूव इत्यर्थस्य कारणत्वेनोक्तम् (प्रदीप); कीदृशस्य मेघस्य ? कौतुकानां कुतुकानां आधानं तस्य हेतोः (चरित्र०); अभिलाषोत्पादकारणस्य (संजी०); **केतकाधानहितोः** परिमलबहुलकेतकीकुसुमनिकरोत्पादननिमित्तभूतस्य। अनेन कुसुमास्त्रसाहाय्यसन्नाहो ध्वन्यते (विद्युल्लता); **केतकाधानहेतोः**—केतकीपुष्पस्य यदाधानम् आरोहरणं तस्य हेतोः वर्षासु तदुत्पद्यमानत्वात् कारणस्य तस्य मेघस्य पुरः कथमथि मेघदर्शनस्य विरहिणामुन्मादकत्वात् केनापि प्रकारेण महाकृच्छ्रेण स्थित्वा (सुबोधा); केतकानां काष्ठस्वभावानामचेतनानामपि विकारकारित्वेन विरहिदुःसहत्वं मदनबाणकारणतया दुर्दशत्वञ्च ध्वनिः। अतएव कथमपि उक्तम् (सुबोधा)। काम की लिप्सा की उत्पत्ति करने वाले (श० के कारण) कौतुकस्य आधानम्, तस्य हेतुः तस्य। कौतुक कामविषयक उत्कण्ठा को कहते हैं। वर्षा आने पर प्रवासी अपने घर को लौट आते हैं। अतः मेघ-दर्शन कौतुक उत्पन्न करने का कारण था। केतकाधान—अच्छा पाठ नहीं है। दक्षिणावर्त उसे अश्लाध्य विशेषण कहते हैं। इसकी अश्लाध्यता यही है कि इसका भाव प्रकरण में उपयुक्त नहीं है। इसका अर्थ है—'केतक फूलों की उत्पत्ति का कारण'। केतक फूल उत्कण्ठा उत्पन्न करते हैं। परन्तु केतकों के पुष्पित होने के लिए वर्षा उपयुक्त ऋतु नहीं है। अपि च—कवि बादल द्वारा उत्पादित प्रभाव का सीधा ही वर्णन करना चाहता है। यह पाठ 'केतकाधानहेतोः' इस पाठान्तर से अच्छा है, क्योंकि इससे प्रेमियों के हृदयों में वर्षाकाल के आने से अधिक विकार पैदा होता है और बादल को देखकर एक दूसरे के प्रति उत्कण्ठा का भाव पैदा होना स्वाभाविक ही है। केतका० से वर्षा में केतकी के

पौधे के प्रकट होने से उतनी उत्कण्ठा नहीं होती, जितनी बादल के दीखने से। साथ ही इस पाठान्तर से आषाढ़ के प्रथम दिवस से जब कि वर्षा का प्रारम्भ होता है, कोई सम्बन्ध नहीं मिलता।

457 **कौरवम्** (पू० 51.2.8.19) कुरु+अण्+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; कुरूणां सम्बन्धी (प्रदीप); कुरूणां सम्बन्धी (चरित्र०); कुरूणामिदं कौरवम् (संजी०); कुरुजनपदान्त:पाति। अथवा कुरूवंशनरेन्द्राणां स्वभूतं तदिति भुवनचरमाण रससुधाभरितभारतप्रसिद्धमित्यर्थ: (विद्युल्लता); कुरुसम्बन्धि। कुरुणामिदं कौरवंध्य: (सुबोधा); यह क्षेत्र देहली के समीप है। यहीं महाभारत की लड़ाई हुई थी। यहाँ पर कुरुक्षेत्र नाम का एक बड़ा भारी तालाब है, जिस पर सूर्यग्रहण के अवसर पर बड़ा भारी मेला लगता है। यह क्षेत्र थानेसर के दक्षिण-पूर्व मे है। सरस्वती नदी यहीं से बहती है।

458 **कौलीनात्** (उ० 51.2.7.12) कौलीन+ङसि; संज्ञा, पंचमी, एकवचन; लोकवादात्। एतावता कालेन तव भर्त्ता परासु: स्यात् नो चेदागमिष्यतीति जनवादा इत्यर्थ: (प्रदीप); कुले जनसमूहेभवात् कौलीनात् लोकप्रवादात् एतावता कालेन परासुर्नोचेत् आगच्छतीति जनप्रवाद इत्यर्थ:; 'स्यात्कौलीनं लोकवादे युद्धे पश्वहि पक्षिणामित्यमर: (संजी०); लोकापवादमात्रात् (पंचिका); जनापवादात्, कौलीन शब्दो जनापवादे, "स्यात् कौलीनं लोकवादे" इत्यमर:, केचित्तु कौलीनात् कुलीनत्वात्, "कौलीनत्वे च कौलीनं लोककीतौ च दृश्यते इति कोष इत्याहु: (सुबोधा); कुले जनसमूहे भवं कौलीनं, तस्मात्। लोकप्रवाद। श्री काले लिखते हैं कि बुरे समाचार के अर्थ में इसकी व्युत्पत्ति यह है—'कौ पृथिव्यां लीनं कुलीनं—अपनी बुराई के कारण जो पृथिवी में गाड़ने योग्य है—तस्य भाव: कौलीनम्। प्रकरण में दोनों ही अर्थ उपयुक्त रहेंगे।

यह लोकप्रवाद क्या हो सकता है? इस पर टीकाकारों में मतभेद है। मल्लिनाथ का विचार है कि लोगों ने उसे मृत घोषित कर दिया होगा। यह विचार निर्मूल नहीं। उ०मे० (39) का 'अविधवे' या का 'अव्यापन्न:' (43) का तृतीया पाद और इस पद्य का 'कुशलिनं' पद मल्लिनाथ की कल्पना के लिए पुष्ट और अखण्ड प्रमाण हैं। अन्य टीकाकारों का विचार है कि इस प्रवाद में यक्ष को अपनी प्रिया के प्रेम को भूलकर दूसरी स्त्री में आसक्त होने का कथन होगा। यह भाव भी कवि को अभिप्रेत प्रतीत होता है। देखो उ०मे० (39) दूसरा पाद, (41) के 'तव सहचरो रामगिर्याश्रमस्थ:' और वियुक्त:, (42, 43) का चतुर्थ पाद (44 से 51) तथा इस पद्य का अविश्वासिनी और 'स्नेहान्' पद। अत: दोनों ही विचारों को लोकप्रवाद का विषय मानना उचित होगा।

कौलीन लोकापवाद (Scandal) को कहते हैं। मल्लि० ने 'कुले भावात् कौलीनात्' लिखकर जो व्युत्पत्ति दिखाई है, वह व्याकरण के अनुसार ठीक नहीं बैठती; क्योंकि व्याकरण से 'कुले भव:' इस अर्थ में 'कुलीन:' ही होता है, कौलीनम् नहीं। कारण यह है कि 'कुलात् ख:' इस नियम से यहाँ वृद्धि का निषेध हो जाता है। सर० ती० 'कौ = पृथिव्यां लीनं कुलीनीं तस्य भाव: कौलीनम्' इस प्रकार व्युत्पत्ति दिखाकर आगे अर्थ करता है—'तस्य=यक्षस्य परनारीसङ्गम: सम्भाव्य: इति लोकापवादात्।' सारो० की भी यही सम्मति है—'तत्र स्थितस्य तस्य स्रक्चन्दनवनितादीनि सम्पत्स्यन्ते, तत् कथं त्वद्विरहेण ग्लानिमुपयास्यति?'। मल्लि० कौलीन से मतलब लेते हैं—'एतावता कालेन परासु:, नो चेदागच्छतीति जनप्रवादादित्यर्थ:' अर्थात् 'गये हुए इतना अरसा हो गया है। मर गया होगा, नहीं तो वापस आ जाता'। क्योंकि यक्षपत्नी एक आदर्श पतिव्रता नारी है, अत: वह अपने पति के सम्बन्ध में अन्यासक्त हो जाने का तो स्वप्न में भी ख्याल नहीं कर सकती। इस कारण यक्ष अभिज्ञान देकर यही बताना चाहता है कि लोगों में फैली हुई उसकी मृत्यु की खबर सर्वथा गलत है। वह जीवित है।

वास्तव में कौलीन से मृत्यु-वार्ता न लेकर 'अपनी पत्नी को भूल गया है और किसी अन्य स्त्री से उसने मन लगा लिया है'—यह लोगों में फैली हुई बात लेना ही यहाँ अधिक स्वाभाविक प्रतीत होता है,

क्योंकि 'अविश्वासिनी, 'विरहे स्नेहान् ध्वंसिन आहु:' इत्यादि शब्द इसी ओर संकेत करते हैं। मल्लि० का अर्थ दूर खिंचा हुआ अर्थ है। जनसामान्य में—विशेषत: स्त्रीजन में, यह बात स्वभावत: देखने में आती है कि जब किसी स्त्री का पति परदेश चला जाता है। तब वह प्राय: यही कहती पाई जाती हैं कि 'वह तुझे भूल गया है और इतने अधिक काल तक दूर रहने के कारण उसने किसी से लगाव कर लिया है।' देखिए भर्तृहरि—'दौर्मन्त्र्यान्नृपतिर्विनश्यति . . . स्नेह। प्रवासाश्रयात्।'

भानुजि दीक्षित ने इसे इस तरह व्युत्पादित किया है—"कुलीनस्य कर्म भावो वा। युवाद्यण्।" वस्तुत: 'कुलात् ख:' (4.1.139) से पहले 'कुलीन:' बन जाएगा। तब हायनान्त युवादिभ्योऽण्" (5.1.130) से 'कौलीनम्' निष्पन्न होगा। इनसे अण् पाणिनि के अनुसार प्राणभृज्जाति या वयोवचन के अर्थ में होगा। इस तरह कौलीन का अर्थ 'कुलीनता' है। कौलीन के कई अर्थ होते हैं—कौलीनं गुह्य-जन्ययो:। कुकर्मणि कुलीनत्वे युद्धे पश्वहिपक्षिणाम्" (मेदिनी)।

459 **क्रीडालोला: (पू० 64.4.16.54)** क्रीडा+सुप्+लोल+जस्; तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन। क्रीडासु लोला: सतृष्णा: (चरित्र०); क्रीडासक्ता:, प्रमत्ता इत्यर्थ: (संजी०); क्रीडनाकाङ्क्षातत्परास्ता:। क्रीडालोला इति घर्मत्वे हेतुर्भयहेतुश्च अन्यासक्तानाम् आकस्मिक शब्दश्रुतौ भयमुत्पद्यते भयात् त्वां त्यक्षन्तीत्यर्थ:। (सुबोधा०); क्रीड़ा में आसक्त (लगी) हुई।

460 **क्रीडाशैल: (उ० 16.2.6.12)** क्रीडाशैल+सु; तत्पुरुष संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; पर्वत: (चरित्र०); विहारगिरि:। गिरेर्मेघोपमानं (सुबोधा); क्रीडा-पर्वत।

461 **क्रीडाशैले** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 63.2.6.15; उ० 20.2.5.18;** क्रीडा+ङस्+शैल+ङि; तत्पुरुष, संज्ञा, सप्तमी, एकवचन; कैलासे; 'कैलासो कनकाद्रिश्च मन्दरो गन्धमादन:। क्रीडार्थ निर्मिता: शम्भोर्देवै: क्रीडाद्रयोऽभवन्।। इति शम्भुरहस्ये (संजी०); क्रीडाद्रौ (पंचिका 20); केलिपर्वते कैलासे (सुबोधा 63); मम त्वत्सख्याश्च लीलापर्वते (सुबोधा 20); शम्भुरहस्य में लिखा है कि कैलास शिव और पार्वती के विलास के लिए बनाया गया था—

कैलास: कनकाद्रिश्च मन्दरो गन्धमादन:
क्रीडार्थं निर्मिता: शम्भोर्देवै: क्रीडाद्रयोऽभवन्।।

462 **क्रूर: (उ० 44.4.19.34)** क्रूर+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; घातुक:, 'नृशंसो घातुक: क्रूर:' इत्यमर (संजी०); विषम: (पंचिका); पापकर्मा दारुण: (सुबोधा) क्रूर का लक्षण स्पष्ट करने के लिए महिमसिंहगणी ने यह पद्य उद्धृत किया है—

अकरुणत्वमकारणविग्रह: परधने परयोषिति च स्पृहा।
सुजनबन्धुजनेष्वसहिष्णुता प्रकृतिसिद्धमिदं हि दुरात्मनाम।।

श्रेयो विघटने जागरूक: (उदाहरण चन्द्रिका) परश्रेयोविघटने जागरूक: (नागेश)।

463 **क्रौञ्चरन्ध्रम् (पू० 60.2.10.31)** क्रौञ्च+ङस्+रन्ध्र+सु; तत्पुरुष; संज्ञा; प्रथमा; एकवचन; क्रौञ्चपर्वतस्य रन्ध्रम् (चरित्र०); क्रौञ्चस्याद्रे; रन्ध्रम्; पुरा किल भगवतो देवात् धूर्जटे: धनु उपनिषदं अधियानेन भृगुनन्दनेन स्कन्दस्य स्पर्द्धया क्रौञ्चशिखरिणं अतिनिशितविशिखमुखेन हेलया मृत्पिण्डभेदं भित्वा तत: क्रौञ्चभेदादेव सद्य: समुज्जृम्भते कस्मिन्नपि यश: क्षीरनिधौ निखिलमपि जगज्जालं आप्लावितमिति कथाश्रूयते (संजी०); क्रौञ्चस्य क्रौञ्चनाम्न पर्वतस्य रन्ध्रं छिद्रम् (सुबोधा); श्री विल्सन लिखते हैं कि उन्हें इस स्थान का कुछ पता नहीं चल पाया है। हरिवंश में इसे एक पर्वत बताया गया है। इसे मैनाक का पुत्र भी कहा जाता है। 'उपतट' पद से पता चलता है कि यह कैलास की बर्फीली चोटियों के समीप ही कोई चोटी होगी।

महाभारत वनपर्व (अ० 225) के अनुसार यह हिमालय की एक चोटी है, जिसे श्वेत पर्वत भी कहते हैं। स्कन्द भगवान् ने खेल-खेल में ही—

"धनुर्विकृष्य व्यसृजद् बाणान् श्वेते महागिरौ ।।
बिभेद स शरैः शैलं क्रौञ्चं हिमवतः सुतम् ।
तेन हंसाश्च गृध्राश्च मेरुं गच्छन्ति पर्वतम्।।
सा तदा विमला शक्तिः क्षिप्ता तेन महात्मना ।
बिभेद शिखरं घोरं श्वेतस्य तरसा गिरेः।।" 32, 33, 36।।

यह स्थान गन्धमादन और कैलास पर्वत के समीप ही होना चाहिए। कैलास और गन्धमादन पास-पास हैं, क्योंकि कुबेर का उद्यान गन्धमादन पर्वत पर है और कुबेर की नगरी अलका कैलास की तराई में। इस प्रकार स्कन्द ने कैलास पर से ही क्रौञ्च का भेदन किया हो सकता है। अतः यह स्थल कैलास के सामने की ही कोई चोटी होगी। श्री साधुराम इसे आसाम के उत्तर की ओर विद्यमान पूर्वीय पर्वतमाला मानते हैं।

**464 क्लान्तहस्ताः (पू० 38.2.7.30)** क्लान्त+जस्+हस्त+टाप्+जस्; क्लान्ताः खिन्नाः हस्ताः पाण्यो यासां ताः (चरित्र०); वेगावधूतैस्तु कीदृशी दशा भाविनीति तेषां सौकुमार्यातिशयचमत्कारो ध्वन्यते। (विद्युल्लता); क्लान्तः क्षिण्णो हस्तो यासां तास्तथा, सौकुमार्यध्वनिरयम् (सुबोधा)।

√क्लम् (थकना)+क्त। इसके रूप भ्वादि और दिवादि दोनों गणों में चलते हैं—क्लामति तथा क्लाम्यति इत्यादि। थके हुए हाथों वाली।

**465 क्व** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 5.1.3.17; 5.2.6.25**; अव्यय; अचेतनत्वात् सन्देशानर्हः इत्यर्थः (संजी०); क्व इत्येतदसंभाव्यम् (चरित्र०) क्व-क्व का प्रयोग मेघ रूपी दूत और सन्देश की विषमता की घोरता को बताता है। यहाँ विषम अलंकार है। साहित्य और लोक में दो वस्तुओं या भावों की विषमता को बताने में क्व-क्व का प्रचुर प्रयोग होता है। द्वौ क्व शब्दौ महदन्तरं सूचयतः। क्व . . . क्व यह विषमालंकार का उदाहरण है। देखिये रघु० (1.2) क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः। पुनः अभि० शाकु० (1.10) 'क्व बत हरिणकानां जीवितं चातिलोलं क्व च निशितनिपाता वज्रसाराः शरास्ते और देखिये इसी नाटक का (II.18) श्लोक क्व वयं क्व परोक्षमन्मथो मृगशावैः सममेधितो जनः, कुमार० में 5.4 श्लोक भी देखिये—तपः क्व वत्से क्व च तावकं वपुः।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग इकत्तीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—शाकु० (8), विक्रम० (6), मालवि० (6), कुमार० (7), रघु० (2)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

**466 क्वचित् (उ० 43.4.16.43)** अव्यय; कुत्रापि (चरित्र०); कस्मिन् (संजी०); किसी।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग इक्कीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (13), ऋतु० (6), शाकु० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

**467 क्वणितरशनाः (पू० 38.1.2.9)** क्वणिता+जस्+रशना+जस्; कर्मधारय, विशेषण, बहुवचन; शब्दितकाञ्चीकलापाः। क्वणतेरकर्मकत्वात् 'गत्यर्थः कर्मकः' (3.4.72) इति कर्तृरि निष्ठा, (प्रदीप); क्वणिताः शब्दायमानाः रसनाः मेखलाः यासां ताः (चरित्र०); क्वणितः शब्दायमानः रसना यासां तास्तथोक्ताः (संजी०); 'क्वणतेरकर्मकत्वात् गत्यार्थाकर्म इत्यादिना कर्त्तरिक्त (संजी०); रणित-मणिमेखलाः (विद्युल्लता); क्वणिता शब्दिता रशना क्षुद्रघण्टिका यासां तास्तथा (सुबोधा)।

क्वणित—√क्वण् (बजना)+क्त। (जिनकी) करधनियाँ बजती (हैं)।

468 **क्षण:** (द्विवारं प्रयुक्तम्) उ० 28.3.11.44; 47.1.2.4; क्षण+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; निमेष: (पंचिका); क्षण के दो अर्थ हैं—1. क्षणमात्र, 2. आनन्द। अत: आनन्दयुक्त क्षणमात्र के समान। कुछ टीकाकारों ने क्षणमिव पाठ अपनाया है; क्योंकि 'क्षण' शब्द नपुंसक लिंग में भी प्रयुक्त होता है। परन्तु ऐसे प्रयोग विरले ही हैं। अत: मल्लिनाथ का पाठ अच्छा है। इस भाव की तुलना उ० रा० (1.27) से करो (सुधीर०) 1. सुख, 2. थोड़ा काल। अत: 'सुखदायी क्षणमात्र के समान' (सुधीर० 28) क्षण का कभी-कभी नपुं० में भी प्रयोग हो जाता है, जैसे—'क्षणमिव गमितो वासरो वासवेन।' मल्लि ने 'क्षण इव' यह सप्तम्यन्त पाठ दिया है। भावसाम्य के लिए देखिये—उत्तर० रा०च० (1.27) 'किमपि किमपि मन्दं मन्दमासक्तियोगात्... अविदितगतयामा रात्रिरेव व्यरंसीत्।।'

क्षण इव—'क्षण: इव क्षण इव'। "इवेन सह नित्यसमासो विभक्त्यलोपश्च" (वा०)। 'छिन या पल सी'। कवि को अभीष्ट अध्यवसाय है और वह भी एक पूरी रात पर है अल्पिष्ठकाल क्षण का। 'क्षण' कितने समय को कहते हैं? इसमें बड़ा मतभेद है। सामान्यत: निमेषसमय को 'क्षण' कहते हैं। अमरसिंह ने 30 कला या करीब चार मिनट के समय को क्षण माना है। श्रीमद्भागवत् पुराण (3.11.7.8) में जो मान दिया गया है उसे देखते हुए 'क्षण' लगभग 4/5 सेकेंड का होता था। डॉ ब्रजेन्दनाथ सील ने न्याय के अनुसार इसे 2/45 सेकेंड के बराबर बताया है। कालिदास की भी इसी न्यायमतानुसारी 'क्षण' की ओर अभिनिवेश प्रतीत होता है। 'क्षण' पुल्लिग है "तास्तु त्रिंशत् क्षण—" (अमरकोष)।

469 **क्षणपरिचित:** (पू० 27.4.11.42) क्षण+ङि+परिचित+सु; तत्पुरुष; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; क्षणे अव्यापारस्थितौ कालं परिचित: कृतपरिचय: (चरित्र०) 'अव्यापारस्थितौकालविशेषोत्सवो क्षण:' इत्यमर:; क्षणं संसृष्टस्सन् न तु चिरम् (संजी०); क्षणमात्रबन्धु:, सस्नेहबहुमानं निर्वर्णितत्वात्, तावता किं न पर्याप्तम्, जन्मलाभस्य साफल्यादिति भाव: (विद्युल्लता), मुहूर्त परिचित: प्रिय: सन् प्रीतिजनकत्वेनावलोकित: सन् प्राप्तसुहृद्भाव: सन् (सुबोधा)।

क्षण के दो अर्थ हैं। थोड़ी देर और सुख, आनन्द। अत: मालिनों के मुखों से थोड़ी देर के लिए सुख अर्थात् चुम्बनसुख का परिचय प्राप्त करना।

470 **क्षणम्** (उ० 54.4.22.50) क्षण+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; स्वल्पकालम् (संजी०); निमेषम् (पंचिका); क्षणमिति लोकोक्तया अल्पकालोपलक्षणम्; यद्यप्यमरकोषादौ तास्तु त्रिंशत् क्षण इति क्षणशब्दस्य पुंसत्व दृष्टं तथापि क्षणमिव गमितो वासरो वासरेणेति "नीतारात्रि: क्षणमिव मये" त्यादि प्रयोगदर्शनात् क्षण शब्दोऽर्धर्चादौ पठनीय इति कलिङ्ग:। क्षण इवेति युक्त: पाठ इति शर्व:। तामिति सादृश्य दर्शनाल्लोकोक्तया—

य: कौमारहर: स एव हि वरस्ता एवं चैत्रक्षपास्ते चोन्मीलित मालती सुरभय: प्रौढ़ा: कदम्बानिला: स एव वर्षा समय: समागत इत्यादिवद्बोध्यम् (सुबोधा 28) थोड़ी देर।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तेरह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—कुमार० (5), रघु० (2), शाकु० (2), मालवि० (2), विक्रम० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

471 **क्षणमुखपटप्रीतिम्** (पू० 65.2.7.29) क्षण+ङि+मुख+ङि+पट+टा+प्रीति+अम्; तत्पुरुष; विशेषण: द्वितीया, एकवचन; क्षणग्रहणं सलिलादानमुहूर्तविवक्षायाम्। मुखपटप्रीतिं मुखावगुण्ठनप्रीतिम् (प्रदीप); क्षणं मुहूर्त्त मुखपटप्रीतिं मुखावगुण्ठनवस्त्रलाभप्रीतिं (चरित्र०); क्षणे जलादानकाले मुखे पटेन या प्रीति: ताम् (संजी०); क्षणमल्पकालं मुखपटेन प्रीतिम् सुखम्। मुखपटप्रीतिम् तदारोपणसुखं कुर्वन् ग्रीष्माभितप्ते दन्तिनां हि मुखे नेत्रे च वस्त्राणि दीयन्ते। ननु ऐरावत: पूर्वस्यां दिशि वर्तते तत् कथमिदं संगच्छते? उच्यते,

स्वेच्छाचारित्वात् क्रीडार्थमैरावतोऽपि मनसं गच्छति, इन्द्रगमनाद्वा तत्र गतः। ननु पूर्वमुक्तं "पथि परिहरन् स्थूलहस्तावलेपानि" ति ऐरावतान्तिकगतौ न तत्सम्भवः? उच्यते, प्रसिद्धरूपं विहाय कामरूपत्वात् तत्र मुखपटरूपेणोपगन्तव्यमिति मुखपटश्च प्रीतिहेतुर्गजानां, किंवा चिरस्थितौ स्थूलहस्तावलेपः सम्भाव्यते, अत एव क्षणग्रहणम्, किंवा दूरतः स्थित्वाच्छादनात् तथा कुर्वन्। एतेन परोपकारो ध्वनितः। धूतपताकाभ दर्शनेनालकाप्रवेशाय मङ्गलं ध्वनितम्। उक्तञ्च—"प्रवेशे निर्गमे चैव मङ्गलामङ्गले समे" इति (सुबोधा)

क्षण—मल्लिनाथ ने इसका अर्थ—'जलादानकाले' 'जल लेते समय' किया है। इसे क्षणमात्र के अर्थ में भी लिया जा सकता है। क्षणं मुखपटेन या प्रीतिः ताम्। सारो० ने मुखपट का अर्थ—करिणां वदनाच्छादकं वासः किया है। देखो अनुवाद —ऐरावत दिग्गज है। उसके स्थूल हस्तावलेप से मेघ को बचना है (मेघ० 14)। कैलास पर यह तभी सम्भव है जब ऐरावत को प्रसन्न किया जाए। अतः यक्ष मेघ को ऐरावत के मुख का वस्त्र बनने को कह रहा है। एक पंथ दो काज। ऐरावत की प्रीति भी और मेघ का विनोद ऐरावत के मुख का चुम्बन भी। साले-सालियों से उपहास और विनोद किया ही जाता है। मेघ को भी यह अधिकार प्राप्त है। (देखो नानाचेष्टैः पर टिप्पणी)। 'मुखपटप्रीतिमैरावतस्य' का—'ऐरावत के क्षणिक मुखचुम्बन से मन बहला लेना'—अर्थ करने में उपर्युक्त दोनों भाव नहीं निकलते। यहाँ 'क्षण' का अर्थ 'क्षणं यावत्' (क्षण भर के लिए)। सारो० ने इस समास की यह व्याख्या की है—'मुखपटः करिणां वदनाच्छादकं वासः। तेन प्रीतिं तुष्टिमुत्पादयन्।

472 **क्षत्रप्रधनपिशुनम् (पू० 51.2.7.15)** क्षत्र+आम्+प्रधन+ङस्+पिशुन+अम्; तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन; अद्यापि शिरः कपालादिमत्तया पाण्डवानां क्षत्रियाणां युद्धसूचकम् (प्रदीप); क्षत्रिययुद्धसूचकम् (चरित्र०); 'युद्धमायोधनं जन्यं प्रधनं प्रविदारणम्' इत्यमरः; अद्यापि शिरः कपालादिमत्तया कुरुपाण्डव-युद्धसूचकमित्यर्थः, 'युद्धमायोधनं जन्यं प्रधनं प्रविदारणमित्यमरः (संजी०); 'अद्भ्योऽग्निर्ब्रह्मतः क्षत्रम्' इति 'सः क्षत्रं नाम वर्णः' इत्यादिभिः क्षत्रशब्दस्य द्वितीयवर्णवाचकत्वावगमान्न केवलं क्षत्रवर्णकूटस्थानाम्; अपि-त्वाकुमारस्थविर क्षत्रवर्णस्यैव प्रधनं युद्धम् अत्र निर्वृत्तमिति सूचकम्, निशितविशिखनिवहमुखशकलितकरितुरगरथ पदातिपरिषदवयवशिखरिकूटसंकटतया पतितविकटमणिमुकुटकटककङ्कटकङ्कण हारसारसनशिरस्त्रातपत्र-शस्त्रचामरादिभिश्च लिङ्गैरुत्रेयधन्यराजन्यजन्याद्भुतमित्यर्थः। प्रधनपिशुनम् न तु निधनपिशुनम्, इत्यनेन दिव्यमानुष-विविधव्यूहनिर्माणनिपुणदुर्मद—नरेन्द्रधर्मयुद्धवैचित्र्यज्ञापकत्वं ध्वन्यते (विद्युल्लता); क्षत्राणं क्षत्रियाणां भीष्मादीनां प्रधनस्य युद्धस्य पिशुनं सूचकं। युद्धमायोधनं जन्यं प्रधनं प्रविदारणमिति। "पिशुनौखलसूचका" विति चामरः। (सुबोधा) क्षत्रप्रधनस्य पिशुनम्। क्षत्रियों के युद्धों या नाश के सूचक। प्रधन—1. नाश, 2. युद्ध।

473 **क्षपासु (उ० 49.4.20.49)** क्षपा+सुप्; संज्ञा, सप्तमी, वहुवचन; निशासु (पंचिका); रात्रिषु (सुबोधा); कामोपभोग के लिए रात्रि ही परम उपयुक्त होती है। इसलिए क्षपयति चेष्टाम् इतिक्षपा—√क्षै क्षये+णिच्+अच्। अतः अन्य चेष्टाओं के शान्त हो जाने के कारण रात्रि काम-चेष्टा के लिए उपयुक्त होती है। इस पद का प्रयोग बहुत चारु हुआ है। भाव की तुलना रघु० (6.34) से करें।

474 **क्षामच्छायम् (उ०19.3.11.27)** क्षाम+सु+छाया+सु; बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन; इदानीं आत्मीयं तद्भवनं संस्मृत्य विषण्ण आह क्षामच्छायमिति क्षामकान्तिः (प्रदीप); गतकान्तिः (चरित्र०); मन्दच्छायम्, उत्सवोपरमात् क्षीणकान्तिः (संजी०); कृशशोभम् (पंचिका 19); **मन्दच्छायम्** स्वल्पशोभम्। अधुना नूनं मद्वियोगेन मन्दच्छायमित्यनेन पूर्वमलकायां मद्गृहं सर्वोत्तममासीदिति सूचितम्। एतदेवार्थन्यासेन दृढ़ीकृतम् (सुबोधा); क्षामा छाया यस्य, तम्। क्षाम—√क्षै+क्त। **मन्दच्छायम्**—पा०भे० मन्द-मन्द शोभा वाला। अन्त में भाव तो एक ही है (परन्तु इस पाठ में) 'क्रमिकक्षय' की ध्वनि का अभाव है।

475 **क्षामा (उ० 21.2.6.17)** क्षाम+टाप्+सु, विशेषण, प्रथमा, एकवचन; क्षीणा तुच्छोदरीत्वात् कृशमध्या (सुबोधा) इसका अर्थ कृशोदरि है। देखिये माल० I 'मध्य: पाणिमत:'।

476 **क्षीण: क्षीण:** (एकवारं प्रयुक्तम्) **पू० 13.4.19.43;** क्षीण+सु, संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; क्षयश्चाभ्यन्तरो विवक्षित: (प्रदीप); आभीक्ष्णं कृशाङ्गस्सन्; अनापि कृदन्तत्वात् पूर्ववत् द्विरुक्ति: (संजी० 13) उचितप्रदेशवर्षणेन यदा यदा सलिलविच्छेदो भवति; तदा तदेत्यर्थ: (विद्युल्लता); वर्षणेन कृश: कृश: सन् तृषितस्तृषित: सन् (सुबोधा 13); क्षीण: क्षीण इत्यत्र आधिक्ये द्वित्त्वम् (सुबोधा); बहुत दुर्बल हुआ।

477 **क्षुद्र: (पू० 17.3.10.48)** क्षुद्र+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; नीच: (चरित्र०); कृपण: 'क्षुद्रो दरिद्र: कृपणे नृशंसे' इति यादव: (संजी०); कुलादिभिर्नीच: (विद्युल्लता); अल्पोऽपि अधमोऽपि (सुबोधा); "क्षुद्र: स्वल्पाधमक्रूरकृपणेषु प्रयुज्यते" इति **नानार्थाभिधानम्।**

इसी प्रकार का भाव—क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चै: शिरसां सतीव (कु० स० 1.12)।

478 **क्षेत्रम्** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 16.3.11.55; 51.2.6.8;** क्षेत्र+अम्; संज्ञा; द्वितीया, एकवचन; क्षत्राणामिदं क्षेत्रम (चरित्र 51); कुरुक्षेत्रमित्यर्थ: (संची० 51) केदारबहुलत्वात् पुण्यदेशत्वाद् वा। 'क्षेत्रं गृहे पुरे देहे केदारे योगिभार्ययो:। पुण्यस्थाने समूहे च' इति वैजयन्ती (विद्युल्लता 16); क्षेत्रं केदारं पर्वतसीमानम् वा (सुबोधा 16) "क्षेत्रं पर्वतसीमायां केदारे च प्रयुज्यते" इति बल:। (सुबोधा 16); पवित्रं देशम् (विद्युल्लता 51); सिद्धस्थानं कुरुक्षेत्रं। "क्षेत्रं शरीरे केदारे सिद्धस्थानकलत्रयो" रिति विश्व:। "क्षेत्रे नृपे क्षत्रिये चे" ति बल: (सुबोधा 51); यह स्थान जिसे कुरुक्षेत्र कहते हैं, स्थानेश्वर के कुछ दक्षिण-पूर्व में स्थित है। महाभारत वनपर्व के 83.4 दक्षिणेन सरस्वत्या दृषद्वत्योत्तरेण च। ये वसन्ति कुरुक्षेत्रं ते वसन्ति त्रिविष्टपे।। इस श्लोक से यह स्पष्ट है कि कुरुक्षेत्र सरस्वती के दक्षिण से दृषद्वती के उत्तर तक फैला हुआ था। यह अम्बाला छावनी से 20 मील दिल्ली की ओर है। कुरुक्षेत्र अब भी तीर्थस्थान माना जाता है। इसकी पवित्र भूमि सरस्वती नदी के जल से सींची गई है। सरस्वती अब पृथ्वी में समा चुकी है। कुरुक्षेत्र में इस महाभारत युद्ध के लिए देखिए, भगवद्गीता 1.1 'धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सव:। मामका: पाण्डवाश्चैव किमकुर्वत संजय।।' प्रदेश।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन वार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० में एक वार (510.5) हुआ है।

479 **क्षौमम् (उ० 7.2.4.20)** क्षौम+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; दुकूलम् (संजी०); 1. क्षुमाया: विकार: क्षौमम्। 2. क्षौति क्षूयते वा इति क्षौमम्। √क्षु शब्द करना+मन्। बहुमूल्य रेशमी वस्त्र। इसके स्थान पर 'वास:' पाठान्तर है। वास: का अर्थ वस्त्र है। इस पाठ से अर्थ में कोई विशेष अन्तर नहीं आता है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो वार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० में एक बार (4.7.1) हुआ है।

## ख

480 **खण्डम् (पू० 31.4.20.55)** खण्ड+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; शकलम् (चरित्र०); अपूर्णस्वरूपम्, उत्पद्यमानदशकत्वात् (विद्युल्लता); एकदेशम्; 'वर्षद्वयं तु मैत्रेय भौम: स्वर्गोऽयमुत्तम:' इत्युक्तेर्भूमिस्पर्शिनोऽपि स्वर्गस्योत्पत्ते: (विद्युल्लता); शकलम् (सुबोधा); टुकड़ा।

481 **खण्डितानाम् (पू० 42.1.5.7)** खण्डिता+आम्+ज्ञा, षष्ठी, बहुवचन; भर्तुरन्यासंगदर्शनाद् ईर्ष्यालु: खण्डिता। 'ज्ञातेऽन्यासंगविकृते खण्डितेर्ष्याकषायिता' इति दशरूपके (प्रदीप:); उचितवासकगृहानागतप्रियन्तप्तानाम् (चरित्र०); 'कुतश्चिन्नागतो यस्या उचिते वासके प्रिय:। ता सा मता यथेति' वसन्ततिलके (चरित्र०); नायिकाविशेषाणाम्; 'ज्ञातेऽन्यासंगविकृतेखण्डितेर्ष्याकषायिता' इति दशरूपके (संजी०); ज्ञातेऽन्यासङ्गविषये खण्डितेर्ष्याकषायिता' इत्यमर: (विद्युल्लता); प्रियवञ्चितानाम्। खण्डितालक्षणमाह भरत:

निद्राकषायमुकुलीकृतनेत्रयुग्मो नारीनखव्रणविशेषविचित्रिताङ्ग।

यस्या: कुतोऽपि गृहमेति पति: प्रभाते सा खण्डितेति कथिता कविभिर्पुराणै' रिति।

अन्योऽप्याह–

अन्यत्र सकलां रात्रिं नीत्वा यस्या: सुहृज्जन:।
प्रातरायाति सा ज्ञेया खण्डिता नाम नायिके'ति।। (सुबोधा);

खण्डिता वञ्चिता भार्या। साहित्यदर्पणकार के लेखानुसार यह आठ प्रकार की नायिकाओं में से एक है। जिस स्त्री का प्रिय रात में किसी अन्य स्त्री से सम्भोग करके नखदन्त आदि के चिह्नों से युक्त, नींद में भरा हुआ उसके पास आता है, वह खण्डिता नायिका होती है–

पार्श्वमेति प्रियो यस्या अन्यसंभोगचिह्नित: ।
सा खण्डितेति कथिता धीरैरीर्ष्याकषायिता ।।

वल्लभ ने रघुवंश (5.67) की टीका में–

निद्राकषायमुकुलीकृतताम्रनेत्रो
नारीनखव्रणविशेषविचित्रितांग:।
यस्या: कुतोऽपि गृहमेति पति: प्रभाते
सा खण्डितेति कथिता कविभि: पुराणै:।।

इस पद्य को उद्धृत किया है।

482 **खद्योतालीविलसितनिभाम् (उ० 20.4.13.52)** खद्योत+आम्+आली+ङस्+विलसित+टा+निभ+टाप्+अम्; बहुव्रीहि; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; खद्योतानां ज्योतिरिङ्गणानां आल्यापंक्ते: विलसितं स्फुरणमिव निभाति ताम् (चरित्र०); खद्योतानां आली तस्या: विलसितेन स्फुरितेन निभां समानाम् (संजी०); खद्योताल्या: जयोतिर्मालिश्रेण्या यद्विलसितं स्फुरणं तत्सदृशीम् (पंचिका); खद्योताल्या ज्योतिरिङ्गणपङ्क्तेर्यद् विलसितं सखेलभ्रमणे उन्मेषस्तन्निभां तत्सदृशीं तद्वत् शोभामानं वा (सुबोधा); खद्योतानाम् आली, तस्या: विलसितं, तेन सदृशीम्। समास के उत्तरपद वनकर निभ, संकाश आदि पद सादृश्यवाचक होते हैं और इनका समास नित्य अथवा अस्वपद विग्रह वाला होता है। खद्योत–1. खे द्योतते–ख+√द्युत+अच्। 2. खं द्योतयति–ख+√द्युत्+अण्।–जुगनू, पटबीजना। यह एक छोटा सा उड़ने वाला प्राणी है, जिसके शरीर से प्रकाश निकलता है। यह हरी-हरी घास में बहुत सुन्दर लगता है। खद्योत विशेषतया वर्षा ऋतु में दिखाई पड़ते हैं। निभ, संकाश, नीकाश, आदि शब्द जब समास के उत्तरपद हों, तो उनका अर्थ 'सदृश या समान' होता है। देखिए–अमर०–'स्युरुत्तरपदेत्वमी। निभसंकाशनीकाशप्रतीकाशोपमादय:'। इसका विग्रह विलसितेन सदृशी इति० विलसितनिभा (नित्य समास) यों होगा। यहाँ विलसित के स्थान में 'विलसन' पाठान्तर भी है, जिससे अर्थ में कोई भेद नहीं।

यहाँ पर विल्सन महोदय ने यह विचार प्रकट किया है–"झाड़ियों की घनी छाया के वैपरीत्य (Contrast) में जुगनुओं की कोमल तथा टिमटिमाती चमक का बहुत ही रमणीय दृश्य ईस्ट और वेस्ट इण्डीज में सर्वसाधारण रहता है।

483 **खम्** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 14.3.16.40; 61.3.14.70;** ख+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; अनेन स्वकाव्यस्य अच्छ्रितस्थानविजृम्भणं च विवक्षितम्। अयमभिप्रायः किमन्यैरसूयभिः। आस्थानगतो रसिकः सः निचुलैव तवोच्छ्राय करोतीति दुर्जनभीषणभीतं मेघसन्देशाभिधानं स्वप्रबन्धं मेघछद्मना समाश्वासयति (प्रदीप); आकाशम् (चरित्र 14); आकाशम् (चरित्र 61); आकाशम् (संजी० 14); आकाशम् (संजी० 61); सकल-देशदर्शनसौकर्याय गगनशिखरम् (14.); आकाशम् (सुबोधा 14); अस्याकाशगतित्वात् निचुलादिव्याप्तत्वेन स्थलगमनासम्भवाच्च खमित्युक्तम् (सुबोधा 14); आकाशम् (सुबोधा 61); आकाश (की ओर)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (13.33) तथा कुमार० (6.94) में एक-एक बार हुआ है।

484 **खलु** (षड्वारं प्रयुक्तम्) **पू० 41.4.18.40; उ० 19.4.18.41; 33.3.16.28; 4.4.20.66; 45.3.12.51; 52.2.10.22;** अव्यय; निश्चितम् (चरित्र 41); प्रसिद्धौ (चरित्र 19); खलुः अनुनये; 'निषेधवाक्यालङ्कारे ज्ञीप्सानुपनयोः खलु' 'इति वैजयन्ती (विद्युल्लता 41); यस्मात्, खलु हेतौ निश्चये वा (सुबोधा 41) यस्मात्। खलु यस्मादित्यर्थे। वाक्यालङ्कारे इत्यन्ये (सुबोधा); सम्भावनायाम्, तासामश्रुपातः सम्भाव्यते इत्यर्थः। (सुबोधा) न खलु तर्कयामि उत्प्रेक्षे, अपितु तर्कयाम्येव। खलु निषेधे द्वौ निषेधौ प्रकृतमर्थमवगमयत इति वृद्धाः। (सुबोधा 53) निश्चय।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग एक सौ बत्तीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—शाकु० (63), विक्रम० (32), मालवि० (17), रघु० (7), कुमार० (7)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

485 **खिन्नः खिन्नः** (एकवारं प्रयुक्तम्) **पू० 13.3.12.34;** खिन्न+सु, संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; यदा यदाखिन्नस्तदा तदा खेदश्च शारीरः (प्रदीप); मार्गायासक्लान्तः सन् (चरित्र 13); आभीक्ष्णं क्षीणबलस्सन्; नित्यवीप्सयो इति नित्यार्थे द्विर्भावः (संजी० 13); अध्वगमनेन यदा-यदा श्रान्तिरुद्भवति, तदा तदेत्यर्थः; 'अध्वखिन्नान्तरात्मा' इति वक्ष्यमाणत्वात् (विद्युल्लता); अध्वश्रमेणक्लान्तः क्लान्तः सन् (सुबोधा); खिन्नः खिन्न इत्यत्र आधिक्ये द्वित्त्वम् (सुबोधा); बहुत थका हुआ।

486 ***खिन्नविद्युत्कलत्रः* (पू० 41.2.8.25)** *खिन्ना+सु+विद्युत्+सु+कलत्र+सु; बहुव्रीहि; विशेषण, प्रथमा,* एकवचन; खिन्ना चमत्काररहिता या विद्युत् सौदामिनी सैव कलत्रं भार्या यस्य सः। कलत्रं श्रोणिभार्ययोः इत्यमरः (चरित्र); खिन्नं विद्युदेव कलत्रं यस्य स भवान् (संजी०); परिश्रान्ता विद्युद्रूपा भार्या यस्य; भवतः श्रमाभावेऽपि तदर्थमपि क्वचिद्विश्रमो युक्त इति भावः (विद्युल्लता); खिन्नं क्षीणं छलादायासमुक्तं विद्युदेव कलत्रं यस्य तादृशो भवान् (सुबोधा); जिसकी बिजली रूपी स्त्री थक गई है।

खिन्नं विद्युदेव कलत्रं यस्य सः। √खिद्+ क्त=खिन्न। बिजली को बादलो की पत्नी इसलिए कहा है कि दोनो का अटूट साहचर्य है। कलत्र पद नपुंसक लिङ्ग में प्रयुक्त होता है।

487 **खे (पू० 10.4.22.56)** ख+ङि, संज्ञा, सप्तमी, एकवचन; व्योम्नि, अनेन विविक्तस्थानं च ध्वन्यते (प्रदीप); गगने (चरित्र०); व्योम्नि (संजी०); आकाशे (विद्युल्लता); आकाशे (सुबोधा 9); आकाश में।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० में दो बार (2.72; 7.49) हुआ है।

488 **खेदात् (उ० 29.3.12.35)** खेद+ङसि; संज्ञा, पंचमी, एकवचन; विरहव्यसनात्। पूर्वकालप्रीत्या चन्द्रकिरणान्गत्वातेभ्यो विरहखेदात् यथागतं निवृत्तं चक्षुरित्यर्थः (प्रदीप); अधिकोद्वेगात् (सुबोधा); दुःख से, सन्ताप से। यह पद आँसुओं के आने का कारण बताता है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघुवंश में एक बार (13.30) हुआ है।

## ग

489 **गगनगतय: (पू० 49.3.15.29)** गगनगति+जस्; संज्ञा, प्रथमा, बहुवचन; गगनगतय: खेचरा: सिद्धादय: (प्रदीप); गगने व्योम्नि गतिर्येषां ते सिद्धा: (चरित्र०); गगने गतिर्येषां ते गगनगतय: (संजी०); खेचरा: सिद्धगन्धर्वादय:; अयमपि बहुव्रीहि: पूर्ववत् 'जन्माद्युत्तरपदेषु' द्रष्टव्य: (संजी०); गगनगमनं येषां वैमानिकविलासिनां ते (विद्युल्लता); नभोगामिनो देवविद्याधरादयो (सुबोधा); गगने गति: येषां ते। आकाशचारी जीव; सिद्ध, गन्धर्व आदि देवयोनियाँ। जै० उ० 1.25.2 में 'आकाश' को आ+√काश् (चमकना) से व्युत्पन्न माना है। देवता द्योतनशील हैं, दयाशील हैं। उनके गुण अपने को और दूसरों को प्रकाशित करने वाले हैं। अत: देवताओं और उनकी योनियों को आकाशचारी माना जाता है।

490 **गच्छति (उ० 48.4.24.32)** गम्+लट्; प्रथम पुरुष, एकवचन, तिङन्त; प्रवर्त्तते (संजी०); याति (पंचिका); जाती है।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास की कृतियों में पाँच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० में तीन बार (68.1; 202.1; 1.36) तथा रघु० में एक बार (18.49) हुआ है।

491 **गच्छत्सु (उ० 22.3.17.31)** गम्+शतृ+सुप; कृदन्तक्रिया, विशेषण, सप्तमी, बहुवचन; गच्छत्सु सत्सु (संजी०); व्रजत्सु (पंचिका); भाव यह है कि एक-एक दिन बरसों के समान बड़ी कठिनता से बीत रहा होगा और उसकी अवस्था को बिगाड़ रहा होगा।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक बार (3.8) हुआ है।

492 **गच्छन्तीनाम् (पू० 40.1.1.1)** गच्छन्ती+आम्; विशेषण, षष्ठी, बहुवचन; व्रजन्तीनाम् (चरित्र०); गच्छन्तीनां न तु नीयमानानाम्। अनेन सहायराहित्यं ध्वनितम् (विद्युल्लता); यान्तीनाम् (सुबोधा); जाती हुई। √गम्+शत्+स्त्री० ई+षष्ठी० बहुवचन।

493 **गच्छे:** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **पू० 20.2.9.32; 53.1.2.2;** गम्+लिङ्; मध्यम पुरुष, द्विवचन; याया: (चरित्र 20) व्रज (संजी० 20); गच्छ, विध्यर्थे लिङ् (संजी० 53); यास्यसि (सुबोधा 20); गमिष्यसि (सुबोधा); जाओगे।

494 **गजस्य (पू०19.4.19.62)** गज+ङस्; संज्ञा, षष्ठी, एकवचन; हस्तिन: गिरेरुपमानं गज: (चरित्र०); हाथी का।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास ने दो बार किया है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में भी एक बार (7.37) मिलता है।

495 **गणनया (उ० 26.2.11.22)** गणना+टा; संज्ञा, तृतीया, एकवचन; एकद्वित्रिचतु:पञ्चक्रमसंख्यया (चरित्र०); एकोद्वौ इत्यादि संख्यानेन (संजी०); परिसंख्यया एक-द्वित्रि-क्रमेण; (सुबोधा); सम्भवत: वह फूलों के चित्र बनाया करती थी और गिना करती थी; क्योंकि प्राकृतिक फूल अधिक देर नहीं ठहर सकते। वे शीघ्र ही सूख जाते हैं; परन्तु अलका में दिव्य फूल हैं। वहाँ के फूल सदा हरे-भरे रहने वाले हो सकते हैं। इस पद से यह सुव्यक्त है कि वे फूल हर समय गिने जा सकते थे। अत: ये या तो चित्र थे या दिव्य पुष्प।

496 **गणै:** (पू० 36.1.4.6) गण+भिस; संज्ञा, तृतीया, बहुवचन; प्रमथै: गणस्तु गणनायां स्यात् गणेशे प्रमथे चये' इति शब्दार्णवे (संजी०); कालकूटमृगमदकलितकालिमस्निग्धत्वात् परमेश्वरकण्ठस्य तत्सवर्णतया तदनुस्मारकं भवत्तं भाग्यराशिरयमिति सबहुमानं पार्षदा: परमेश्वरहृदया: प्रेक्षिष्यन्ते, किमत: परं सुकृतफलमिति भाव: (विद्युल्लता); प्रमथैर्नन्दिभृङ्ग्यादिभि: (सुबोधा); शिवजी के सेवक। इन्हें 'प्रमथ' भी कहते हैं (ये वेद के 'जल' 'अन्न' 'प्राण' वाची मरुतों के पौराणिक रूप हैं।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (4.77) तथा कुमार० (7.40) में एक-एक बार हुआ है।

497 **गण्डस्वेदापनयनरुजाक्लान्तकर्णोत्पलानाम्** (पू० 27.3.9.43) गण्डस्वेदापनयनरुजा+टा+क्लान्त+जस्+कर्णोत्पल+आम्; बहुव्रीहि:, विशेषण, षष्ठी बहुवचन; गण्डस्वेदापमार्जनकरस्पर्शवेदनाक्लान्तकर्णोत्पलानाम् (प्रदीप); गण्डयो: कपोलयो: य: स्वेद: तस्य अपनयनं दूरीकरणं तेन या रुजाभङ्ग: तया क्लान्तानि कर्णोत्पलानि येषु तानि तेषाम्। रुजारोगे च भङ्गे च' इति मेदिनी (चरित्र०); गण्डयो: कपोलयो: स्वेदस्य अपनयनेन या रुजा पीडा, 'भिदादित्वात्' 'अङ् प्रत्यय:; तया क्लान्तानि कर्णोत्पलानि येषां तथोक्तानाम् (संजी०); करतलेनादाय स्विद्यत्कपोलमुकुरप्रमार्जनं यत्, तज्जनितया रुजा क्लेशेन विवर्णकर्णकुवलयानाम्। अनेन खररुचिमरीचिपरिचयविरचितेन तादात्विकेन रूपेण सहृदयास्वाद्यत्वं ध्वनितम् (विद्युल्लता); गण्डयो: कपोलयो: स्वेदस्य धर्मजलस्य अपनयनंदूरीकरणं तेन या रुक् हस्तवस्त्राज्वलजनिता पीडा तया क्लान्तानि-व्याकुलानि मलिनानि कर्णयोरुत्पलानि अवतंसीकृतानि कुवलयानि येषां तादृशानाम् (सुवोधा); आतपादिक्लान्तानां हि प्रीतिहेतुश्छाया भवित, अतएव गण्डस्वेदेत्यनेन आतपक्लान्तत्वं सूचितम्। रुजेति रुक्शब्दात् तृतीया, रुजाक्लान्तेति समस्तमपि **वदन्ति**, आवन्तरुजाशब्दस्यापि वर्तमानत्वात्। छायादानादित्यनेन छायाद्वारेण स्पर्शनादिप्रीति-प्राप्तिलक्षण: परिचयोऽप्युक्त इति च **वदन्ति**। (सुवोधा); **कौमुदीकृत्तु** गण्डस्वेदापनयनरुजाक्लान्तकर्णोत्पलानां रतिविमर्दसमानावस्थानां मुखानां विच्छित्तिरिति विलास: सूचित:। उक्तञ्च–

"आक्षेपात् स्तोकलक्ष्योऽपि विलोसो मण्डनस्रजा।
सूचयन्ती रतिं श्रान्तिं विच्छित्ति: कामिनां मता।।" इति।

तदवस्थमुखानां छायादानोपकारो युक्त एव। यदुक्तं–

"तस्या: कपोलविलसत्पत्राणामुज्वलत्विष:।
तैस्तैर्ललितोपचारैर्हरेत् स्वेदलवान् प्रिय।।" इति। (सुवोधा)

गण्डयो: स्वेदस्य अपनयनेन या रुजा तया क्लान्तानि कर्णेषु उत्पलानि येषाम्। यह 'मुख' का विशेषण है। कुछ विद्वानों ने यहाँ पर रुजा को रुज् का तृतीया एकवचन माना है। परन्तु यह पद क्लान्त से समस्त है, अत: इसे आकारान्त 'रुजा' लेना ही उचित है। जिनके कानों में (डाले गये) कमल गालों पर (आये हुये) पसीने के हटाने की बाधा से मुरझा गये हैं।

498 **गण्डाभोगात्** (उ० 31.4.18.43) गण्ड+ङस्+आभोग+ङसि; तत्पुरुष, संज्ञा, पंचमी, एकवचन; गण्डस्थलात् (प्रदीप); गण्डस्य कपोलाभोगात् पुलकात् (चरित्र०); कपोलविस्तारात् (संजी०); कपोलफलकात् (पंचिका); कपोलमण्डलात्; गण्डाभोगात् परिपूर्णतायुक्तगण्डादित्यर्थ: आभोग: परिपूर्णते त्यमर: (सुवोधा); गण्डस्य आभोग:। आभोग–विस्तार घेरा। अत: प्रदेश। कपोलों के प्रदेश से। अथवा चौड़े-चौड़े गालों पर से।

499 **गत:** (पू० 6.3.15.36) गम्+क्त; पुंलिंग; प्रथमा, एकवचन; विशेषण; प्राप्त: (चरित्र, सुवोधा); प्राप्त:।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग सोलह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है–कुमार० (6), शाकु० (3), विक्रम० (3), रघु० (2), मालवि० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

पयोदवातादिवदर्पणस्य इति अस्य परिहार:। कैलासस्य महत्तया मालिन्यं न सम्भवतीति महत्तामेव दर्शयति श्रृंङ्गोच्छ्रायैरिति (प्रदीप); त्रिर्दशपरिमाणं येषामस्तीति त्रिदशा:; 'संख्याव्यय–' इत्यादिना बहुव्रीहि:; 'बहुव्रीहौ संख्येये डच्-' इति आदिना समासान्तो 'डच्' प्रत्यय:; त्रिदशानां देवानां वनिता: तासां दर्पणस्य, कैलासस्य स्फटिकमयत्वात् रजतमयत्वात् वा बिम्बग्राहित्वेन इदमुक्तम् (संजी०); त्रिदशवनितानां देवस्त्रीणां, दर्पणस्य आदर्शस्य स्फटिकमयत्वेन प्रतिबिम्बहेतुत्वात् रूपकम्, रम्योक्तिरियम् (सुबोधा); देवताओं की संख्या 33 बताई जाती है। साधारण रूप में उन्हें तीस कह दिया जाता है। त्रिदशानां वनिता:, तासां दर्पण:, तस्य। कैलास स्फटिक अथवा रजत (=चाँदी ) का बना हुआ है। अत: वह देवनारियों के लिए दर्पण का काम देता है। देखो कु०स० 9.50 विलोक्य यत्र स्फटिकस्य भित्तौ सिद्धाङ्गना: स्वप्रतिबिम्बमारात् (त्रिदशा:=तिस्रो दशा:) (बालकुमार–युवावस्था:) येषां ते त्रिदशा: (देवताओं को बुढ़ापा नहीं आता)। भानु जी के अनुसार देवताओं में बाल्य और कौमार अवस्था भी नहीं होती; परन्तु उनकी सदा यौवन अवस्था ही होती है। अत: त्रिदश की व्युत्पत्ति–त्रय:='तृतीया दशा येषाम् ते' त्रिदशा:। उनके मतानुसार 'त्रय:' यह संख्यावाचक शब्द पूरणार्थ अर्थात् 'तृतीय' का बोधक है।

691 **त्रिनयनवृषोत्खातकूटात् (उ० 52.5.8.50)** त्रिनयन+ङस्+वृष+टा+उत्खात+ङसि+कूट+ङसि, बहुव्रीहि; विशेषण, पंचमी, एकवचन; त्रिनयनस्य त्र्यम्बकस्य वृषेण वृषभेन अवदारितकूटा: शिखराणि यस्य तस्मात्; 'कूटोऽस्त्रीशिखरं श्रृङ्गम्' इत्यमर, (संजी०); शिवजी का नन्दी बैल कैलास की चोटियों को अपने श्रृङ्गों से उखाड़ता फिरता रहता है, देखिये पूर्व मेघ० 54–'शोभां शुभ्रत्रिनयनवृषोत्खातपङ्कोपमेयाम्।'

692 **त्रिपुरविजय: (पू० 59.2.7.15)** त्रिपुरविजय+सु; संज्ञा; प्रथमा, एकवचन; त्रिपुरदाहरूप: प्रबन्ध: (चरित्र०); त्रयाणां पुराणां समाहार: त्रिपुर; 'तद्धितार्थोत्तरपद' इति समास; पात्रादित्वात् नपुंसकत्वम्, तस्य विजय: (संजी०); त्रिपुरस्य विजयोऽर्थान्महेश्वरस्य। तिसृणां पुराणां समाहारस्त्रिपुरं, त्रिपुरोपाख्यानं प्रसिद्धमेव। (सुबोधा०); त्रयाणां पुराणां समाहार: त्रिपुरम्। तस्य विजय:। मयासुर ने राक्षसों और उनके राजाओं के प्रयोग के लिए आकाश, अन्तरिक्ष और पृथिवी लोक में क्रम से सोने, चाँदी और लोहे के तीन नगर बनाये थे। इनके नाम विद्युन्माली, रक्ताक्ष और हिरण्याक्ष थे। शिव जी ने इन्हें जीतकर भस्म कर दिया था। कुछ विद्वानों ने त्रिपुर का अर्थ 'त्रिपुर नामक राक्षस' लिया है; परन्तु इसमें अपेक्षाकृत कुछ खींचातानी हैं।

वास्तव में यह त्रिपुर विजय कथा वैदिक कर्मकाण्ड और अध्यात्मवाद का ही कथात्मक रूप है। शिव वैदिक रुद्र है। रुद्र, त्र्यम्बक और अग्नि है। श० 6.3.3.25 मे य० 11.25-27 इन तीन मन्त्रों से 'अग्निपुरा' करने का विधान है। इसी 'अग्निपुरा' को वहाँ 'त्रिपुरम्' कहा गया है क्योंकि यह इन तीन मन्त्रों से (तीन बार) का जाती है। य० 11.26 में इसे 'भंगुरावताम् पुरम्' कहा गया है। इसका स्वरूप 'हन्तारम्' 'धृषद्वर्णम् ओर 'विप्रम्' बताया गया है। ये ही 'त्रिपुरम्' की तीन धातुएँ हैं। यह वास्तव में अग्नि=शिव ही है, जो 'हव्यानि अक्रमीत्' (म० 11-25) हव्य पदाथों को आत्मसात्=भस्म कर देता है। हव्य पदार्थो का भस्मीभूत करना ही अग्नि=शिव:=त्रिपुर की विजय=त्रिपुर विजय हैं। यह वैदिक वर्णन ठीक न समझा गया और शिव द्वारा त्रिपर विजय की कथा प्रचलित हो गई। अत: वैदिक अग्नि और रुद्र के तत्व और मन्त्रों की कथा हि त्रिपुर–विजयगान है।

इसका अन्य व्याख्यान त्र्यम्बक=नारिकेल=शिव की जटाओं के लाल रंग, मध्यभाग के कृष्ण वर्ण और अन्दर के भाग के श्वेत वर्ण से तीन पुरों की समानता बता कर भी दिया जा सकता है। इनकी विजय से ही शिव=नारिकेल का स्वरूप मिलता है और इसके प्रयोग से शरीर सशक्त बनता है।

श्री साधुराम त्रिपुर-विजय को त्रिविष्टप-तिब्बत की सांस्कृतिक विजय होने का सुझाव देते हैं।

सुझाव उत्तम है, परन्तु इसमें प्रमाणों का अभाव है। दूसरी ओर त्रिविष्टप को स्वर्ग माना गया है। स्वामी ने तो त्रिविष्टप=तिब्बत को ही आर्यो का मूल निवास स्थान माना है। ऐसी स्थिति में यह सुझाव प्रमाणों की अपेक्षा रखता है।

इस शब्द को यहाँ बहुब्रीहि समास मानकर तीन पुरों वाला (असुर) अर्थात् त्रिपुरासुर लिया जाता हैं, जिसे महादेव ने मारा था। इसलिए महादेव को 'त्रिपुरान्तक' भी कहते हैं; परन्तु मल्लिनाथ ने यहाँ समाहार द्विगु मानकर नपुंसकलिङ्गान्य 'त्रिपुर्' से व्याख्या की है। त्रिपुर का अर्थ 'तीनों नगरों का समाहार' (aggregate) है। यह तीनों-सोना, चाँदी और लोहे के नगर क्रमशः आकाश, अन्तरिक्ष तथा पृथ्वी पर राक्षसों के लिए 'मय' द्वारा बनाये गये थे। कइयों के विचार में यह तीनों नगर विद्युन्माली, रक्ताक्ष और हिरण्याक्ष—तीनों राक्षसों के प्रधान पुरुषों के लिए बनाए गये थे।

693 **त्रिभुवनगुरोः (पु० 36.2.9.22)** त्रिभुवन+ङस्+गुरू+ङस्; तत्पुरुष; विशेषण, षष्ठी, एकवचन; उज्जयिन्यां महाकालमिति किमपि देवतायतनमस्ति। तत्र परमेश्वरः सदा सन्निधत्ते। सर्वेभ्यो वरांश्च ददाति इति प्रसिद्धम्। तस्मात्। त्रिभुवनगुरोरिति प्रसिद्धम् (प्रदीप); त्रयाणां भुवनानां समाहारः त्रिभुवनम् 'तद्धितार्थ' इत्यादिना समासः तस्य गुरोस्त्रैलोक्यनाथस्य (संजी०); विशिष्टज्ञानप्रदानात् सर्वलोकमान्यस्य, 'अष्टादशानामेतानां' विधानां भिन्नवर्त्मनाम्। आदिकर्त्ता कविः साक्षाच्छूलपाणिरिति श्रुतिः इति वायूक्तेः। अथवा पितामहस्यापि पितृत्वात् त्रिभुवनगुरु, 'योऽग्रे मां विदधे पुत्र छन्दश्च प्रहिणोति मे' इति वायूक्तेः। (विद्युल्लता); त्रिभुवनस्य जगत्त्रयस्य गुरोः सृष्टिस्थितिसंहारहेतुत्वात् पूज्यस्य पितुर्वा, एतेनावश्यं स साक्षात्करणीयः अन्यथा श्रेयः प्रतिबन्धः स्यात्। उक्तं हि। "प्रतिबध्नाति हि श्रेयः पूज्यपूजा व्यतिक्रम" इति (सुबोधा); इससे 'महाकाल' की ओर संकेत किया गया है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक बार (16.88) हुआ है।

694 **त्रियामा (उ० 47.1.6.12)** त्रियामा+सु; संज्ञा, एकवचन; रात्र्यः (चरित्र); रात्रिः (संजी०); 'आद्यन्तयोरर्द्धयामयोर्दिनव्यवहारात् त्रियामा' इति **क्षीरस्वामी** (संजी०); निशा (पंचिका); रात्रिः, त्रियामेति युक्तपदम्, तदानी 'रात्रेर्लाघवात्। अत्रायं भावः रात्रेः संक्षेपाय दिनस्य मृद्वातपत्वाय स्पृहयामि, एषा दुर्लभा प्रार्थना कथमुपपद्यते। रात्रिन्दिवं विरहवेदना वर्धते इति। (सुबोधा); रात के पहले प्रहर का प्रथम भाग (1½ घंटा) ओर चौथे (=अन्तिम) पहर का दूसरा भाग (1½ घंटा)—ये तीन घंटे (=1 पहर) रात के अंग नहीं माने जाते हैं। ये दिन के ही अंग माने जाते हैं। इसलिये रात को तीन पहरों वाली कहा गया है। भाव यह है कि तीन पहर की होती हुई भी रात बड़ी लम्बी प्रतीत होती है। श्री कर्माकर ने एक ओर सुझाव दिया है—त्रीन् यापयति इति। इसमें धर्म, अर्थ और मोक्ष स्थगित होकर काम प्रधान रहता है। प्रकरण में यह अर्थ भी अच्छा है। कामवेग के कारण तीन पहरों की होने पर भी बहुत लम्बे पहरों वाली प्रतीत होने के कारण कठिनता से बीतने वाली रात'—यह अर्थ करना प्रकरणोचित ही होगा। यह नाम रात का है; क्योंकि इसके तीन याम=प्रहर अर्थात् नौ घण्टे होते हैं। पहले याम का पूर्वार्ध तो विगत दिवस का भाग तथा अन्तिम याम का उत्तरार्ध आने वाले दिन का भाग समझा जाता है। इसलिए एक याम दिन में जा मिलने से दिन पाँच यामों का होता है और रात तीन यामों की। देखिये—'अवनितलशयनीये येन नीता त्रियामा' **गुप्त-शिलालेख**।

सम्पूर्ण रात्रि को एवं दिन को कुल आठ पहरों में बाँटा गया है। आषाढ़ी रातें लगभग साढ़े दस घण्टों की हुआ करती हैं। नियमानुसार उसके चार हिस्से करने चाहिए। परन्तु पहले याम या प्रहर का अर्धांश दिन में ही परिगणित हुआ करता है। लोग ब्राह्ममुहूर्त में ही उठ जाते हैं और नित्यकृत्यसंलग्न हो जाते हैं। उसी

तरह रात्रि के प्रथम पहर के भी अर्धांश का प्रदोपकृत्यों एवं सायं सन्ध्या, सायं हवन एवं सायं-सवन में उपयोग करते हैं। अत: रात्रि केवल तीन ही यामों की बचती है। क्षीरस्वामी का कथन है– "आद्यन्तयोरर्धयामयोर्दिनव्यवहारात् त्रियामा।" भानुनि दीक्षित ने एक और हेतु प्रस्तुत किया है। उनका कहना है रात्रि पुरुषार्थचतुष्टय में से तीन को यापित कर देती है और केवल काममात्र को अवशिष्ट छोड़ती है। इसी से उसे त्रियामा कहते हैं–"त्रीन् धर्मादीन् यापयति निरवकाशीकरोति कामप्रधानत्वात्। अन्तर्भावितण्यर्थाद्याते: अर्तिस्तु+सु+हु+सृ-घृ-क्षि-क्षु-भा-या-वा-यदि-यक्षि-नीभ्यो मन्' इति मन्।"–ऐसी त्रियामा के प्रहर लम्बे-लम्बे लगने लगे हैं। 'त्रियामा' शब्द को रात्रि के अर्थ योगरूढ़ ही माना जायगा, यौगिक नहीं। क्योंकि इसी व्युत्पत्तियाँ भिन्न-भिन्न और अनेक हैं तथा वास्तविकता से उसका कोई भी सम्बन्ध साक्षात् नहीं है; खींच-खींच कर लगाया जाता है। यह शब्द के अर्थ में विकास का एक वैज्ञानिक इतिहास भले ही इंगित करे, पर वैसे इसका और कोई विशेष अर्थ यौगिक बनाने में समर्थ नहीं हो सकता। 'त्रियामा' शब्द उस जाति का व्यवहार माध्यम हो सकता है, जो उष्ण कटिबन्ध में रहे और जिसकी रातें दिन की अपेक्षा अक्सर छोटी लगती रहें। वह जाति क्या कभी छमाही रातों के क्षेत्र की या लम्बी रातों के क्षेत्र की आदिवासिनी हो भी सकती है? 'त्रियामा' पर भरतसेन का कथन है कि आषाढ़ में रात के छोटी होने के कारण उसे इस संज्ञा से अभिहित किया गया है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघूदत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (7.21) तथा विक्रम० (3.22) में एक-एक बार हुआ है।

695 **त्र्यम्बकस्य (पू० 61.4.18.80)** त्र्यम्बक+ङस्+संज्ञा, षष्ठी, एकवचन, शम्भो: (चरित्र०); त्रिलोचनस्य (संजी०); महादेवस्य (सुबोधा); त्रीणि अम्बकानि अस्य इति-तीन आँखों वाला। अमरकोष टीका में भानुजि दीक्षित ने इसको निम्नलिखित व्युत्पत्तियां भी दी हैं। (1) त्रयाणां: लोकानां अम्बक: पिता। (2) त्रीन् देवान् अम्बते शब्दायते वा। (3) त्रय: अकारोकारमकारा अम्बा: शब्दा वाचका अस्य। (4) तिस्रोऽम्बा द्यौर्भूमिरापो यस्य। (सुधीर०); (1) त्रीणि अम्बकानि (नेत्राणि) यस्य तस्य अथवा (2) त्रयाणां लोकानामम्बक: पिता। (3) त्रीन्वेदानम्बते शब्दायते । (4) त्रय: अकारोकारमकारा अम्बा: शब्दा वाचका अस्य। (5) तिस्रोऽम्बा द्यौर्भूमिरापो यस्येति महाभारते (भानुजी दीक्षित)। इस प्रकार 'त्र्यम्बक' की भिन्न-भिन्न व्युत्पत्तियाँ की जाती हैं।

696 **त्वत्त:** (पू० 38.3.9.32) युष्मात्+तसि; अव्यय; भवत: (चरित्र०); भवत: सकाशात् (सुबोधा)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक बार (10.22) हुआ है।

697 **त्वत्प्रयाणानुरूपम् (पू० 13.1.5.13)** युष्मत्+ङस्+प्रयाण+ङस्+अनुरूप+अम्; तत्पुरुष, विशेषण, द्वितीया, एकवचन; तव गमनयोग्यम् (चरित्र०); त्वत्प्रयाणस्य अनुरूपं अनुकूलम् (संजी०) रसिकजनमौले: परमेश्वरभक्तिशालिनस्तव यात्रानुगुणो भुक्तिमुक्तिसाधनमेक: पन्था:, नीरसानां नास्तिकानां च कमपि पुमर्थस्पृशन्नन्य एवेति भाव:। अनेन दयिताजीवितपरिरक्षणकृतक्षणतया त्वरितस्यापि 'वक्र:' पन्थास्तव भवतु च 'इति' 'स्वातत्र्यं ते नयनविषयम्' इत्यादि च वक्ष्यमाणं मेघगमनौचित्यापेक्षयेति गन्तव्यम् (विद्युल्लता); सम्भवद्योगक्षेमत्वेन भवद्गमनयोग्यम् (सुबोधा); रूपस्य सदृशो योग्यो व अनुरूप: तम्।

698 **त्वत्सनाथे (उ० 37.3.12.41)** युष्मत्+टा+सनाथ+ङि; तत्पुरुष; विशेषण, सप्तमी, एकवचन; त्वदधिष्ठिते त्वत्सहित इत्यर्थ:। भर्तृसकाशादेव कोऽपि आगच्छेदिति उत्कण्ठया सर्वदा वातायनदत्तदृष्टिमित्यभिप्राय: (प्रदीप);

त्वद्युक्ते (चरित्र०); त्वत्सहिते, 'सनाथं प्रभुमित्याहु: सहिते चिन्ततापिनी' इति **शब्दार्णवे** (संजी०); भवदधिष्ठितत्वात् (पंचिका); त्वया ससहाये अधिष्ठिते (सुबोधा)।

699 **त्वत्समीपम् (उ० 38.2.11.3.2)** युष्मत्+ङस्+समीप+अम्; तत्पुरुष; विशेषण; द्वितीया, एकवचन; त्वन्निकटम् (पंचिका); तव सान्निध्यम् (सुबोधा)।

700 **त्वत्सम्पर्कात् (पू० 26.2.6.22)** युष्मत्+ङस्+सम्पर्क+ङसि; तत्पुरुष, संज्ञा पंचमी, एकवचन; त्वदङ्गसङ्गात् (चरित्र०); तव सङ्गात् (संजी०); चिराभिलषितात् अचिन्तितोपनतात् प्रियसुहृदस्तव समागमात् (विद्युल्लता); तब संसर्गात् (सुबोधा)।

701 **त्वत्संरोधापगमविशदै: (उ० 9.3.7.55)** युष्मत्+ङस्+संरोध+ङस्+अपगम+टा+विशद+भिस्; विशेषण, तृतीया, बहुवचन; अनेन मेघसम्बन्ध: उक्त: (प्रदीप)। तव संरोधस्य अपगमे सति विशदै: (चरित्र०); त्वत्संरोधस्य मेघावरणस्य अपगमेन विशदै: निर्मलै: (संजी०); भवदावरणनिवृत्तिनिर्मलै: (पंचिका); तव संरोध आच्छादनं तस्यापगमेन अभावेन विशदैर्धवलै:। त्वदिति मेघजातिमात्राख्यानं बोद्धव्यम्। (सुबोधा); तव संरोध:। तस्य अपगमेन विशदै:। संरोध रुकावट, व्यवधान। विशद-स्वच्छ, चमकीली। इस वाक्यांश में चन्द्र की किरणों के निर्मल होने का जो कारण दिया गया है, वह चाँद से मेघ का हट जाना ही है। तव संरोधस्त्वत्संरोधस्तस्य अपगमस्तेन विशदै:। 'कवि का आशय यह है कि अलका में मेघों के द्वारा चन्द्र के आच्छादित होने का नितांत अभाव है; क्योंकि वहाँ कालिदास के ही शब्दों में "बाह्योद्यानस्थितहरिशिरश्चन्द्रिका-धौतहर्म्य" हैं। शिव के सिर पर विद्यमान होने से मेघकृत व्यवधान का प्रश्न ही नहीं उठता। वह सदा के लिए दूर हो गया है। पूर्णसरस्वती के शब्दों में "नित्यं मेघाद्यनुपहतैर्हरशिरश्चन्द्रस्य किरणैरित्यर्थ:।" अन्यथा मेघ के वहाँ पहुँचने पर 'त्वत्संरोधापगम' का प्रश्न ही नहीं उठ सकता। वैसी स्थिति में बादल बेचारा अपने संरोध का अपगम स्वयं कैसे अनुभव कर पायेगा। अत: पूर्ण सरस्वती की उद्भावना ही समीचीन प्रतीत होती है। यहाँ पर 'विशद' से व्यक्त अर्थ अभीष्ट है न कि शुक्ल। "विशद: पाण्डरे व्यक्ते"-(अनेकार्थमंग्रह)

702 **त्वदनुसरणक्लिष्टकान्ते: (उ० 23.4.14.67)** युष्मत्+ङस्+अनुसरण+टा+क्लिष्टा+सु+कान्ति +ङस्; बहुव्रीहि; विशेषण, षष्ठी, एकवचन, तब अनुसरणं अनुगमनं तेन क्लिष्टा कान्तिर्दीप्तिर्यस्य तस्य (चरित्र०); त्वत् अनुसरणेन त्वत् उपरोधेन मेघानुसरणेन इति यावत् क्लिष्टकान्ते: क्षीणकान्ते (संजी०); भवत्सम्पर्ककदर्थिशोभस्य (पंचिका); त्वदनुसरण-तुम्हारे घिर जाने से। उपगमन और उपसरण (पा०भे०) का अर्थ 'आगमन' या 'पहुँच' है। इससे 'घिर का आने का भाव व्यक्त नहीं होता। क्लिष्टकान्ते—श्री काले लिखते हैं कि यक्षपत्नी के मुख की इन्दु से और बालों की मेघ से उपमा दी गई है। वस्तुत: यक्षपत्नी के मुख पक्ष में 'अलक' ही मेघ नहीं हैं, वरन् विरहजनित सम्पूर्ण व्यथायें—प्रबल रोदन, नि:श्वास, लम्बालकत्व और चिन्ताग्रस्तता सब ही यक्षपत्नी के मुख की कान्ति को क्षीण करने के कारण 'मेघ' है। 'क्लिष्टकान्ते:' का अर्थ है—जिसकी शोभा पीड़ित—आवृत्त—हो गई थी, अर्थात् जाती रही थी। 'अनुसरण' का अर्थ है मेघ द्वारा चन्द्रमा का पीछा करना। चन्द्रमा पर मेघ का आवरण आ जाने से इसकी सारी शोभा जाती रहती है। बालों के मुख पर आ पड़ने से यक्ष-पत्नी के मुख की शोभा ढँक गई थी। यहाँ उसके मुख की चाँद से और उसके बालों की बादलों से समता की गई है। देखिये—मेघैरन्तरित: प्रिये तव मुखच्छायानुकारी शशी'। और देखिये, कुमार० II. 19—हिमक्लिष्टप्रकाशानि ज्योतींषीव मुखानि व: 'त्वदनुसरण क्लिष्ट' का पाठान्तर 'त्वदुपसरणक्लिष्ट०' है, जिसमें अपसरण का अर्थ 'पास' में आ जाना है। अर्थभेद कोई नहीं होता। 'तव उपसरणन्त्वदुपसरणम्। तेन क्लिष्टा कान्तिर्यस्य तस्य।' यहाँ 'युष्मत्' से सामने उपस्थित सलिलभरसम्भृत मेघ का परामर्श करके कवि ने अलक के प्रति बिम्ब-कल्प घनी कालिमा के नूतन मेघों के समवाय को व्यक्त किया है। कवि

को प्रेरणा वाल्मीकि की निम्न कल्पना से मिली लगती है—"वाष्पाम्बुपरिपूर्णेन कृष्णवक्त्राक्षिपक्ष्मणा। वदनेनाप्रसन्नेन निःश्वसन्ती पुरः पुनः।। प्रभा नक्षत्रराजस्य कालमेघैरिवावृता।" (रामायण-सु० का० 15-36)

703 **त्वदुपगमजम्** (उ० 2.4.17.48) युष्मत्+ङस्+उपगम+टा+जन्+ड+सु; तत्पुरुष: विशेषण, प्रथमा, एकवचन; त्वदुपगमजमित्यनेन नीपस्य; वर्षालिङ्गत्वं प्रतीयते (प्रदीप); तवोपगमात्, प्रादूर्भूतम् (चरित्र०); तवोपगमः मेघागमः इत्यर्थः तत्र जातं त्वदुपगमजम्, वार्षिकमित्यर्थः (संजी०); प्रावृषेण्यम् (पंचिका); तव मेघस्य उपगमोऽभ्यागमो यत्र स त्वदुपगमोऽर्थात् वर्षाकालः तत्र जातं (सुबोधा); तव उपगमः, तस्मात् जातम्। इस फूल के द्वारा मेघ ओर अलका का सीधा और सतत् सम्बन्ध प्रकाशित किया गया है।

704 **त्वद्गम्भीरध्वनिषु** (उ० 5.1.12.50) युष्मत्+ङस्+गम्भीर+सु+ध्वनि+सु+इव+ध्वनि+सुप्; मध्यमपदलोपि बहुव्रीहि; अनेन मेघसम्बन्धः उक्तः (प्रदीप); तव इव गम्भीरो ध्वनिः येषां तेषु (चरित्र०); त्वद्गम्भीरध्वनिरिव ध्वनिर्येषां तेषु (संजी०); भवत इव गम्भीरो निर्हादो ध्वनिर्येषां तेषु (पंचिका); तव गम्भीरध्वनिरिव ध्वनिर्येषां तेषु (सुबोधा); त्वद्गम्भीरध्वनिरिव ध्वनिर्येषां, तेषु। शनकैः का भाव मेघगर्जन के साथ भी लगेगा। यहाँ पर तबलों की ध्वनि की मेघ की गर्जना से उपमा दी गई है। बादल की गम्भीर गर्जना कामियों को सुखदायी होती है। यदि यह जोर की हो तो रस में भंग करने वाली होती है। अतः पुष्करध्वनि को भी धीमा और गम्भीर कहा है। गम्भीरश्चासौ ध्वनिश्च गम्भीरध्वनिः तव गम्भीरध्वनिस्त्वद्गम्भीरध्वनिः। त्वद्गम्भीरध्वनिरिव ध्वनिर्येषां तेषु। "सप्तमीपूर्वस्य च बहुव्रीहिर्वक्तव्य उत्तरपदस्य च लोपो वक्तव्यः" इति समासः।

705 **त्वद्वियोगव्यथाभिः** (उ० 47.4.21.62) युष्मत्+ङस्+वियोग+ङि+व्यथा+भिस्; तत्पुरुष; संज्ञा, तृतीया, बहुवचन; त्वद्वियोगे व्यथाभिः अनेन रात्रिसंक्षेपविघात इति द्रष्टव्यम् (चरित्र०); त्वद्विरहचिन्ताभिः (पंचिका); तव विरहपीडाभिः, व्यथाभिरिति बहुवचनेनापि विरहपीडाधिक्यं सूचितम् (सुबोधा)।

706 **त्वन्निष्यन्दोच्छ्वसितवसुधागन्धसम्पर्करम्यः** (पू० 45.1.1.19) युष्मत्+ङस्+निष्यन्द+टा+उच्छ्वसिता+ङस्+वसुधा+गन्ध+ङस्+सम्पर्क+टा+रम्य+सु; तत्पुरुष; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; त्वदीयनवजलबृंहित-वसुधागन्धसम्पर्करम्यः। अनेन वायोर्गन्धवत्वमुक्तम् (प्रदीप); त्वन्निष्यन्देन तव जलक्षरणेन उच्छ्वसिता फुल्लिता या वसुधा पृथ्वी तस्याः गन्धः सौरभ्यं तस्य सम्पर्कस्तेन रम्यो मनोरमः (चरित्र०); त्वन्निष्यन्देन तव वृष्ट्युच्छ्वसितायाः उपबृंहितायाः वसुधायाः भूमेः गन्धस्य सम्पर्केण रम्यः, सुरभिरित्यर्थः (संजी); त्वत्कृतनवजलावसेकशिथिलितावयववसुन्धरागन्धसंसर्गसुन्दरः (विद्युल्लता); तव निष्यन्देन क्षरणेन जलबिन्दुना उच्छ्वसिताया वाष्पायमाणाया वसुधायाः पृथिव्या गन्धस्य सम्पर्केण संसर्गेण पुण्यो मनोहरः "पुण्यं पवित्रमित्याहुर्मनोज्ञं पुण्यमुच्यते' इति बलः। एतेन सौगन्ध्यं प्रतिपादितम् (सुबोधा); तव निष्यन्दः, तेन उच्छ्वसिता वसुधा, तस्याः गन्धः, तस्य सम्पर्कः तेन रम्यः। वर्षा की बूंदें पड़ने से पृथिवी से सुगन्ध निकलती है। उस गन्ध से मिलने पर वायु भी सुगन्धित हो जाती है। उच्छ्वसितः फूली हुई, भाप छोड़ती हुई। रम्यः—इसके स्थान पर पुण्य पाठ मिलता है। उसका अर्थ भी 'सुन्दर', 'ललित' है।

707 **त्वम्** (एकादशवारं प्रयुक्तम्) **पू० 7.1.2.4; 43.3.17.37; 51.4.16.36; 52.4.17.38; 54.2.7.14; 66.2.7.16; उ० 14.2.6.22; 24.4.22.48; 48.2.10.14; 50.1.4.4; 50.4.30.46;** युष्मत्+सु; सर्वनाम, प्रथमा, एकवचन; भवती (पंचिका 50); न तु तव कश्चित् प्रतिनिधिरिति भावः (विद्युल्लता 7); 'त्वमिव' यथा तव निरायासमेव युगपदनन्तधारतया संपातने कौशलम् तथा तस्यापि दिव्यास्त्रज्ञानसम्पन्नतया कृतहस्ततया च अक्रममेवापरिमेयशरसंदोहवर्षण इति द्योत्यते (विद्युल्लता 51); त्वमसीति क्वचित् पाठः (सुबोधा 52); जिस प्रकार तुम कमलों पर जोर की वर्षा करके उन्हें नष्ट-भ्रष्ट कर देते हो, उसी प्रकार अर्जुन ने अपने धनुष बाणों की वर्षा करके क्षत्रियों को नष्ट किया था।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग एक सौ तेरह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (36), शाकु० (22), कुमार (20), विक्रम० (13), मालवि० (11)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

708 **त्वया** (त्रिवारं प्रयुक्तम्) **पू० 30.4.18.60; उ० 50.3.22.38; 53.1.6.13;** युष्मद्+टा, सर्वनाम, तृतीया एकवचन; एनामनुभूय स्थितवता त्वयैव इत्यर्थः (प्रदीप); अतीतस्य ते विरहावस्थया वेणीभूतप्रतनुसलिला तटरुहतरुभ्रंशिभिः जीर्णपर्णैः पाण्डुच्छाया ते सौभाग्यं व्यञ्जयन्ती सा सिन्धु येन जलमोक्षेण कार्श्य त्यजति, स विधिः प्रियतमभूतेन त्वया एक कार्य इत्यर्थः (प्रदीप); भवता (चरित्र 30) भवता (पंचिका 53); त्वयैव नान्यस्तत्र क्षम इत्यर्थः। स एव विधिस्त्वया करणीय इति वा युक्तत्वात् (सुबोधा 30); स त्वयो अर्थात् वर्षा करके उसकी कृशता दूर करना (30)।

कालिदास के साहित्य में प्रस्तुत पद का प्रयोग अठहत्तर बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (26), शाकु० (19), कुमार० (14), विक्रम० (14), मालवि० (2)।

विस्तृत विवरण के लिये द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

709 **त्वयि** (दशवारं प्रयुक्तम्) **पू० 6.3.12.26; 8.3.12.44; 16.1.1.1,18.2.4.20; 24.3.7.42; 38.4.14.51; 42.4.21.34; 49.1.1.1; 62.1.2.4; उ० 34.3.9.47;** युष्मत्+ ङि; मध्यम पुरुष, सर्वनाम सप्तमी एकवचन; त्वाम् (चरित्र०); भवति (34 प्रदीप); भवति (चरित्र 18); भवति (चरित्र 38); अधिकरणविवक्षायां सप्तमी (संजी०); भवति (पंचिका 34); चन्द्रचन्दनमन्दानिलकुन्दमन्दारमाकन्दपल्लवमल्लिकोत्फुल्ल-जलजजलधिकल्लोलकोककोकनदकोकिलप्रमुखेषु कुसुमशरवरूथिनीनासीरवीरेषु त्वमेवानतिक्रमणीय इति व्यज्जते; तथा चामरुक—'मलयमरुतां व्राता याता विकासितमल्लिकापरिमलभरो यातो ग्रीष्मत्वमुत्सहसे यदि। धन घटयितुं तं निःस्नेहं य एव निवर्त्तने प्रभवति गवां किं नश्छिन्नं स एव धनंजय' इति। कश्चित्—"ऋतुभिरिह किमन्यैरेव एवाहमीशो जगति विरहभाजां जीविताकर्षणाय इति। नियतमतानीन्मारवीरप्रतिज्ञां प्रकटविकटनादः प्रावृषेण्यः पयोदः इति (विद्युल्लता 8)। त्वद्विषये, मालदेशावधि उत्तराभिमुखं गत्वा पश्चाद्वायव्यदिशा गमिष्यसीति ज्ञापयन् दर्शनकामसम्पत्या प्रोत्साहयन्नाह त्वयि आयत्तम् (सुबोधा 16)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग चालीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (11), शाकु० (11), विक्रम० (3), मालवि० (3), तथा कुमार० (2)।

विस्तृत विवरण के लिये द्रष्टव्य प्रस्तुत लेखक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

710 **त्वरयति (उ० 38.3.14.35)** त्वर+णिच्+लट्, तिङन्त; प्रथम पुरुष, एकवचन, न केवलं मित्रमात्रहमं किन्तु त्वत्समागमाय तस्य प्रेरकञ्च भवामीत्यभिप्रायेणाह। यो वृन्दानि त्वरयतीति (प्रदीप)। पान्थोपकारिणो मे किं वक्तव्यं सुहृदुपकारित्वं इति भावः (संजी०); प्रेरयति गृहाय, मेघालोके हि विरहो दुस्साहः, त्वरयतीति अम्बुवाहापेक्षया प्रथमपुरुषनिर्देशः मित्रास्मदपेक्षया तु दुर्घटमेतद् स्यात् (पंचिका); त्वरां कारयति, गृहं गन्तुमत्यर्थ प्रेरयति (सुबोधा √त्वर भ्वा०+णिच्, (त्वर् घटादिगण होने से 'घटादयो मितः' और 'मितां' ह्रस्वः)=त्वरयति। वर्षा के आगमन पर पथिक अपने-अपने घर लौट आने की उतावली करते हैं और जो किसी कारणवश घर नहीं आ सकते, वे अपना कुशल समाचार अपनी-अपनी प्रिया के प्रति भेजते हैं, जैसे कि यक्ष ने किया। "सञ्जातत्वराणि करोति"। (वक्रोक्तिजीवित)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग मालवि० (1.22) में एक बार हुआ है।

711 **त्वादृशः (उ० 8.3.12.48)** त्वादृश+जस्; सर्वनाम; प्रथमा, बहुवचन; त्वमिव दृश्यन्ते इति त्वादृशाः (चरित्र०); त्वमिव दृश्यन्त इति त्वादृशाः त्वत्सदृशा इत्यर्थः; 'त्यदादिषु दृशोऽनालोचने कञ् च, इति कञ् प्रत्ययः (संजी०); भवद्विधाः (पंचिका); त्वत्तुल्या (सुबोधा); त्वमिव दृश्यन्ते इति। युष्मद्+√दृश्+कञ्। क्विन् प्रत्यय लगाकर त्वादृक्, (त्वादृशः बहुवचन) रूप बनता है।

712 **त्वाम्** (पञ्जदशवारं प्रयुक्तम्) **पू० 6.2.6.13; 8.1.1.1; 10.1.8.10; 17.1.1.1; 20.3.16.41; 22.3.8.25; 64.2.5.32; उ० 1.4.13.45; 15.4.17.56; 16.4.16.49; 32.3.11.38; 39.2.8.14; 40.3.18.45; 42.4.19.38; 44.1.1.1;** युष्मद्+द्वितीया; एकवचन; मध्यमपुरुष सर्वनाम; भवन्तम् (चरित्र 8); भवन्तम् (चरित्र 10); भवन्तम् (चरित्र 17); भवन्तम् (चरित्र 22); भवन्तम् (चरित्र 64); भवन्तम् (चरित्र 1); भवन्तम् (चरित्र 15); मेघम् (संजी० 15); त्वत्प्रतिकृतिमित्यर्थः (संजी० 44); भवन्तम् (पंचिका 1); भवन्तम् (पंचिका 15); निश्चेतनोऽपि त्वाम् (पंचिका 33); भवतीम् (पंचिका 44) ईदृगवस्था अन्यानपि दयालूनश्रु मोचयतीत्यर्थः (सुबोधा); तुझ मेघ को देखकर भी । अर्थात् तेरे आगमन पर वर्षा ऋतु में जिस प्रकार अन्य हंस मानसरोवर को चले जाते हैं; वैसे ये हंस मानस को नहीं जायेंगे। देखो० मे० 11—**प्राप्य**-पा०भे०। 'दर्शन' वस्तु की प्राप्ति से पहले हो सकते हैं। अतः हंस मेघदर्शन पर ही मानस की ओर चल पड़ते हैं; जिससे मेघागमन तक वे मानस में पहुँच जाएँ । वे मेघगर्जन सुनते ही चल पड़ते हैं। देखो० मे० 11।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग उनसठ बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (17), शाकु० (11), कुमार० (7), मालवि० (5), विक्रम० (4)।

विस्तृत विवरण के लिये द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

## द

713 **दक्षिणेन (उ० 46.2.7.23)** दक्षिण+टा; विशेषण, तृतीया, एकवचन; दक्षिणेन; मार्गेणेति शेषः। 'प्रकृत्यादिभ्यः उपसंख्यानम्' (वा-2.3.18) इति तृतीया। अस्य विशेष्याप्रयोगः समेन धावति, विषमेण धावति, इतिवत्। प्रयुक्तञ्च 'भूय एवोत्तरेण' इति (प्रदीपः) दक्षिणेन मार्गेण; प्रकृत्याभ्यः उपसंख्यानमिति तृतीया (चरित्र०); दक्षिणमार्गेण; 'तृतीया विधाने प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानात्' तृतीया, समेन यातीतिवत् तत्रापि करणत्वस्य प्रतीयमानत्वात् 'कर्त्तुकरणयोरेव तृतीया' इति **भाष्यकारः** (संजी०); दक्षिणस्यां दिशि (पंचिका); दक्षिणस्यां दिशि दक्षिणेनेति सप्तम्यामेनादशः (सुबोधा); दक्षिण दिशा में, अर्थात् इस आश्रम में। यहाँ 'प्रकृत्या चारु' के समान ही 'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्' वार्तिक से तृतीया विभक्ति आई है। जिस दिशा या मार्ग में जाया जाता है। उसके वाचक पद में तृतीया आती है। 'प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्' से यहाँ तृतीया हुई, किन्तु महाभाष्यकार ने "तत्रापि करणत्वस्य प्रतीयमानत्वात् कर्त्तुकरणयोस्तृतीया' इत्येवसिद्धम्" लिखकर यहाँ 'करणत्वेन' ही तृतीया मानी है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (19.43), शाकु० (32:2), विक्रम० (118:17) में एक-एक बार हुआ है।

714 **दत्तनृत्योपहारः (पू० 35.2.6.35)** दत्त+सु+नृत्य+सु+उपहार+सु; बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन; दत्तः नृत्यमेव उपहारः उपायनं यस्मै सा तथोक्ता; 'उपायनं उपग्राह्यं उपहारस्तथोपदा' इत्यमरः (संजी०); दत्तो नृत्यमिव नर्तनमेव उपढौकनं यस्मै तादृशः एतेन नृत्यदर्शनाद् विस्मृतश्रमत्वमुक्तम् आतिथ्यं वा ध्वनितम् (सुबोधा); दशरूपक के अनुसार 'भेवद्भावाश्रयं नृत्यं नृत्ते तालयाश्रितम्' अर्थात् भावों की अभिव्यक्ति

वाला नाच 'नृत्य' है और जिस नाच में ताल और लय हों वह 'नृत्त' है। तुच्छ या छोटे पशु-पक्षियों का नाच नृत्त है।

715 **दत्तहस्ता (पू० 63.1.5.12)** दत्त+सु+हस्त+टाप्+सु; बहुव्रीहि, विशेषण, प्रथमा, एकवचन, दत्तहस्ता सति (संजी०); दत्तो हस्तो यस्यै तादृशी सती, कृतहस्तावलम्बा सती (सुबोधा); दत्त: हस्त: यस्यै सा। हाथ देकर। अत: हाथ पकड़ कर या हाथ का सहारा देकर। इसका भाव 'हाथ डालकर' भी हो सकता है। श्री साधुराम ने दत्तहस्ता को नृत्यशास्त्र की परिभाषा माना है। उन्होंने न इस विषय में कोई प्रमाण दिये हैं न इन पदों की परिभाषाएँ की हैं। साहित्य में दत्तहस्त आदि का प्रयोग 'सहायता दान' आदि टीकाकारों के अर्थ में ही हुआ है। देखो–

ततोऽवतीर्याशु करेणुकाया: स कामरूपेश्वरदत्तहस्त:।
वैदर्भनिर्दिष्टमथो विवेश नारीमनांसीव चतुष्कमन्त:।। रघु० 7.17।।

तथा–'दैवेनेत्थं दत्तहस्तावलम्बे'–रत्नावली 1.8; वात्या खेदं कृशांग्या सुचिरमवयवैर्दत्तहस्ता करोति वेणीसंहार 2.21। 'सर्वदर्शनसंग्रह 4.39 भी देखो। देखो आप्टे और विलियम्स के संस्कृत-कोष। अत: टीकाकारों और अनुवाद का अर्थ ही माननीय प्रतीत होता है।

716 **ददर्श (पू० 2.4.15.85)** दृश्+परस्मै+लिट् लकार+प्रथम पुरुष एकवचन; विलोकितवान् (चरित्र०); देखा।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग सोलह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में बारह बार तथा कुमार० में तीन बार हुआ है।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश:'।

717 **दधान: (पू० 39.2.9.30)** दध्+शानच्+सु; कृदन्त क्रिया, प्रथमा, एकवचन, मेघानां सन्ध्याकाले तत्संबन्धित्वनियमात्, 'सन्ध्यापयोदकपिशा: पिशिताशनानाम्' इत्यादि-प्रयोगदर्शनात् अनुभवाच्च (विद्युल्लता); धारयन् (सुबोधा)।

√धा (धारण करना)+शानच्+पु० प्रथमा, एकवचन।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग चार बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० में इसका प्रयोग तीन बार (2.7; 6.49; 18.44) हुआ है।

718 **दध्यौ (पू० 3.2.10.26)** ध्यै (परस्मै)+लिट् प्रथम पुरुष, एकवचन; चिन्तयामास, मोहात, विषयशून्यचित्ततया ध्यायते कर्माप्रयोग: (प्रदीप); ध्यातवान्; स्वजायां अभिसन्धाय चिरं चिन्तयति स्म इत्यर्थ:; यद्वा निजाभिप्रायं अमुष्मै कथयामि न वा इति चिन्तयामास। केचित् सकर्मकत्वात् किमप्यज्ञायमानं वस्तुदध्याविधिव्याचक्षते। प्रत्यासन्नेऽस्मिन् दुस्सहे मेघसमये कान्ताप्राणरक्षणं 'करोमि' इति ध्यातवान् इत्यपरे। सकर्मकस्यापि कर्मविवक्षा 'अश्ववत् गच्छति' इत्यत्र यथा। अथवा सकर्मकत्वात् अध्याहारक्लेशं मत्त्वा नान्यथा व्याकुर्वते, अनुचरो मेघसमये कौतुकाधानहेतो: पुरोऽलकाया स्थित्वा निश्चलीभूय यस्य राजराजस्य दध्यौ (चरित्र०); चिन्तयामास, 'धीर्चिन्तायामिति धार्तोर्लिट्। मनोविकारोपशमनपर्यन्तामिति शेष: (संजी०) प्रियामिति शेष:। ध्यानं नाम प्रत्ययान्तरानन्तरिताभिमतार्थप्रत्ययसन्तानकरणम् (विद्युल्लता); चिन्तितवान् निर्वेदवान् बभूवेत्यर्थ:। वाष्पसहचरितेन ध्यानेन निर्वेदस्य ध्वनितत्त्वात्। तथा च

"वाष्पपरिप्लुतनेत्र: श्वासवशाद्भिन्नमुखवर्ण:।
योगीव ध्यानरतो भवति हि निर्वेदवान् पुरुष।। इति।

युक्त एवास्य निर्वेद:। तथा च

इष्टजनविप्रयोगाद्दारिद्र्याद्व्याधितस्तथादु:खात्।

परवृद्धिं दृष्ट्वा वा निर्वेदो नाम सम्भवती"ति।। (सुबोधा)

दध्याविति, किं दध्यवित्याह–मेघालोके इत्यादीनि केचित्। कथमहमिदानीं वर्षाकाले कान्ताविरहेण प्राणान् धारयिष्यामि कथं वा कुसुमकोमलहृदया सा मम प्रिया जीविष्यतीत्यादिकं ध्यायति स्म। ध्यायतेरुत्कण्ठा-वचनत्वादकर्मकत्वं, चिरमुत्कण्ठितवानित्यर्थ: इति केचित् (सुबोधा); (अपनी प्रिया का) ध्यान किया।

719 **दन्तिभि: (पू० 45.2.3.71)** दन्तिन्+भिस्; संज्ञा, तृतीया, बहुवचन, गजै: (चरित्र०); गजै: (संजी०); निशितविषाणकोटिपाटितप्रतिकरटिततरुविटपगिरितटादित्त्वेन सुलभश्रमत्वं ध्वन्यते। अथवा गजानामेव दन्तवत्त्वात्तेषामेव मदयोगाच्च मददोषसन्तप्तैरिति ध्वन्यते, तादृशामेव शीतमारुता स्वादतृष्णौचित्यात् (विद्युल्लता); हस्तिभि: (सुबोधा)।

अतिशयितौ दन्तौ अस्य, तै:। जिनके बड़े–बड़े दाँत हों।

720 **दयिताजीवितालम्बनार्थी (पू० 4.1.3.16)** दयिता+ङस्+जीवित+ङस्+आलम्वन+अम्+ अर्थ+इति; विशेषण; प्रथमा एकवचन; दयिताजीवितालम्बनार्थ दयिताजीवितप्रयोजनाम् (प्रदीप); दयिता कान्ता तस्यावलम्बनं धारणम्, तदर्थयते (चरित्र०); वर्षाकालस्य विरहदु:खजनकत्वात् उत्पन्नानर्थप्रतीकारादनर्थोत्पत्तिप्रतिवन्ध एव वरं इति न्यायेन प्रागेव प्रियप्राणधारणोपायं चिकीर्षुरित्यर्थ: (संजी०); प्रियतमाप्राणितप्रयोजनम् (विद्युल्लता); दयिताया: प्रियाया: जीवितल्यप्राणधारणस्यावलम्वनमवष्टम्भ: स्थैर्यमर्थ: प्रयोजनं यस्यास्तादृशीं, कदाचित् श्रावणस्य प्रवलविरहपीडादायित्वात् प्राणांस्त्यक्षतीत्याशंक्य विरहिण्या: कान्तवार्ताश्रवणस्य प्राणधारकत्वात् स्ववार्ता प्रस्थाप्यत इति भाव:। प्रसंगत: स्वविरहावस्थापि सन्देष्टव्या (सुबोधा); प्रिया के जीवनधारण (काले–जीवन को सहारा देने) के इच्छुक; दयिताया: जीवितं, तस्य आलम्बनं, दयिताजीवितालम्बनं। तद् एव अर्थ: दयिता.....लम्बनार्थ:। सोऽस्यास्तीति दयिता.....लम्वनार्थी। अथवा, दयिताजीवितालम्बनम् अर्थयते इति। दयिता पद का प्रयोग प्राणधारण कराने की उत्सुकता के हेतु को बताता है। दयिताजीवितालम्बनार्थम् की अपेक्षा यही पाठ अच्छा है; क्योंकि यह पाठ यक्ष की प्रार्थना और उत्सकुता को लम्वनार्थम् पाठ की अपेक्षा अधिक स्पष्ट रूप से बताता है। दूसरे पाठ से तो केवल प्रिया के प्राण धारण कराने के लिए यही अर्थ निकलता है। यही स्थिति तीसरे पाठ 'अर्थाम्' की है। यह प्रवृत्तिम् का विशेषण वनता है और व्लम्वनार्थम् क्रियाविशेषण।

721 **दर्पात् (पू० 33.2.19.34)** दर्प+ङसि; संज्ञा; पंचमी, एकवचन; बलात् (चरित्र०); मदात् (संजी०)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक वार (16.66) हुआ है।

722 **दर्शय (पू० 40.3.12.35)** दृशिर्+णिच+लोट्, तिङन्त, लोट, मध्यमपुरुष एकवचन; दृष्टिविषयतां प्रापय (सुवोधा०)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो वार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शाकु० में एक वार (4.68.5) हुआ है।

723 **दर्शितावर्त्तनाभे: (पू० 29.2.4.52)** दर्शित+सु+आवर्त्त+सु+नाभि+ङस्; वहुव्रीहि; विशेषण, षष्ठी एकवचन; दर्शितं आवर्त्त एव वारिभ्रम एव नाभिर्यया सा तस्या:। आवर्त्तश्चिन्तने वारिभ्रमे चावर्त्तने पुमान्' इति मेदिनीकार: (चरित्र०); दर्शित: प्रकटित: आवर्तो अम्भसं भ्रम एव नाभिर्यया; स्यादावर्तोऽम्भसांभ्रम' इत्यमरा

(संजी०); सलिलवसनोच्छ्वसनेन प्रकाशिता आवर्त एव नाभिर्यस्या:! 'आवर्त्तस्त्यम्सभां भ्रम' इत्यमर' (विद्युल्लता); दर्शिता आवर्त एव पक्षे स इव नाभिर्यया तस्या:; उक्तविशेपणत्रयेणानुरागाविष्करणं सूचितं, यदुक्तं

"कांच्यादिस्वननं भंग्या गमनं गागदर्शनम्।
यून: पुरो विदग्धाया मनोरागं प्रकाशयेदिति।।"

अन्यच्च– "अधरस्तननाभ्यन्त: श्रोणीकक्षादिदर्शनै:।
परिवृत्ते स्थितेश्चैवं ग्राह्यं तत्राद्यमिङ्गित"मिति।।"

आवर्त एव नाभि: आवर्तनाभि: दर्शिता आवर्तनाभि: यथा, तस्या। नाभि प्रदर्शन राग को जागरित करने के लिए किया जाता है। जल की भँवर ही नाभि है। देखिये-रघु० XIII. 42 'व्याजार्थसंदर्पितामेखलानि'। इस सम्बन्ध में श्री नन्दगिरकर ने नीचे दिए गए श्लोक का उद्धरण दिया है–स्निग्धं दृष्टिपथं विभूषिततनु: कर्णस्य कण्डूयनं, नाभेर्दर्शनमुत्पथं च गमनं बालस्य चालिङ्गनम्। केशानां च मुहुर्मुहुर्विवरणं निश्वस्य चालापनं कुर्यु: प्रीतिवशात् स्त्रिय: समदना दृष्ट्वा नरं वाञ्छितम्।।

724 दवाग्नि: (पू० 56.2.8.38) दवाग्नि+सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; वनवह्नि, वायौ सरति सति सरलस्कन्ध-संघट्टजन्मा दवाग्निरुल्काक्षपितचमरीवालभारो भूत्वा तं बाधेतचेदित्यर्थ: (प्रदीप); दावानल:। दवोदावोवनवह्निरित्य-भिधानचिन्तामणि: (चरित्र०); दव एक अग्निर्दवाग्नि:, वनवह्नि,; 'वने च वनवह्नौ च देवो दाव इतीष्यते इति' यादव' (संजी०); असंस्कृतानामकृत्यकरणेष्वहो निर्वन्ध इति भाव'। एनं दवाग्निम्। (विद्युल्लता); वनाग्नि:। "वने च वनवह्नौ च दवो दावश्च दृश्यते" इति शाश्वत: (सुबोधा); इसे जंगल की आग कहते हैं। जब यह आग प्रचण्ड हो जाती है, तो यह सारे के सारे जंगल को जलाए बिना बुझने का नाम नहीं लेती। देखिये, **भामिनी- विलास**-दवदहन जटालज्वालजालाहतानाम्।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० (2.14) तथा ऋतु० (1.25) में इसका प्रयोग एक-एक बार हुआ है।

725 दशपुरवधूनेत्रकौतूहलानाम् (पू० 50.4.10.64) दशपुर+ङस्+वधू+आम्+नेत्र+ओस्+ कौतूहल+आम्; तत्पुरुष; संज्ञा, षष्ठी, बहुवचन; वधू: स्त्री। नेत्राणां कौतूहलात् आगतानि उन्मेषणादीनि नेत्रकौतूहलानि। तस्मान्नेत्रकौतूहलानां नेत्रोन्मेषणादीनां परिचितभ्रूलताविभ्रमत्वं उपरि विलसत् कृष्णसारप्रभत्वं च सम्भवति (प्रदीप); दशपुराभिधाने नगरे वधूनां नेत्रकौतूहलानां (चरित्र०); दशपुर रन्तिदेवस्य नगरम्, वध्व: स्त्रिय:, 'वधूर्जाया स्नुषा स्त्री च' इत्यमर: तासां नेत्रकौतूहलानाम्, नेत्रसाभिलाषाणाम् साभिलाषदृष्टिनामित्यर्थ: (संजी०); दशपुरं नाम नगरीविशेषा: तत्रत्यानां युवतीनां यानि नेत्राणि, तान्येव कुतूहलकवलितत्वात् कौतूहलानीत्युच्यन्ते; अथवा लोकलोचनकुतूहलास्पदत्वात् कौतूहलत्वेनाध्यवस्यन्ते। अथवा मेघदर्शननौत्सुक्यकुतूहलितया कुतूहलविशिष्टानि नेत्राणि धर्मित्वाल्लक्ष्यन्ते। बहुवचनेनानेकनेत्रगतत्वात् कौतूहलस्याप्यनेकत्वमुक्तम्। अथवा कौतुककार्यभूतविलोकन- प्रकारबाहुल्यं सूच्यते (विद्युल्लता); दशपुरस्य दशपुरनाम्नो नगरविशेषस्य या वध्व: स्त्रियस्तासां नेत्रकौतूहलानां लोचनकौतुकानाम्। नार्यश्चात्र त्रिविधा: काश्चित् सम्भोगसक्ता:, काश्चित् प्रोषितभर्तृका:, काश्चिन्मानिन्य:। तत्र यथासम्भवं दृष्टिपाता:,अतएव बहुवचनम्। "वदन्त्यार्या दशपुरं मुस्त-पत्तनभेदयोरिति" धरणि:। यद्यपि परिचितभ्रूलतेत्यादिविशेषणानि नेत्राणामेव घटन्ते न कौतूहलानां तथापि लक्षणया कौतूहलेन कौतूहलवन्ति नेत्राणि लक्ष्यन्ते। तेन च लक्षणानामायमलङ्कार:–

'साक्षादभिसम्बन्धाततत्सम्बन्धिपरिग्रह:।
यत्र सा लक्षणा हृद्या वृत्तिर्वृत्तिविदां मते'ति।।' (सुबोधा);

दशपुरस्य वध्व:, तासां नेत्रकौतूहलानि, तेषाम्। दशपुर श्री विल्सन के मत में यह नगर आधुनिक

रन्तिपुर ही था। यह स्थान चम्बल के कुछ दक्षिण में उज्जैन और थानेसर की सीध में विद्यमान है। श्री आप्टे इसे आधुनिक धौलपुर बताते हैं। श्री पाठक के विचार में यह स्थान मध्य भारत के पश्चिमी मालवा मण्डल में स्थित मन्दसौर जिले का मुख्य नगर, 'दसोर' है, जो शिवदा के उत्तरी या बाएँ किनारे पर बसा हुआ है। यह स्थान प्राचीनकाल में एक प्रसिद्ध और महात्त्वपूर्ण नगर रहा होगा। इसका उल्लेख महाभारत, नासिक के और गुप्तों के शिलालेखों में मिलता है। नेत्र कौतूहलानाम्—इस पर सारो० का इस प्रकार कथन है—दशपुराभिधाननगर-नारीनयनाश्चर्यालोकनानां कौतुकं कारणं विलोकितं कार्यम्। कारणे कार्योपचारात्कौतुकं जनयन्निरीक्षितानामिति भावः।

726 **दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः (पू० 61.1.4.18)** दशमुख+ङस्+भुज+भिस्+उच्छ्वासित+जस्+प्रस्थ+आम्+सन्धि+ङस्; दशमुखभुजोद्धारणात् दलितसानुसन्धेः (प्रदीप); दशमुखस्य रावणस्य भुजैरुच्छ्वासितो विघटितः प्रस्थानां सानूनां सन्धिर्यस्यमरूप्यत्वात्। दशमुखेत्यादिविशेषणमत्युक्तमिति न वाच्यम्। अभिगम्यस्य शैलस्याभिभववाचित्वादिति वाच्यम्। अन्यान्युद्धृत्येतस्ततः प्रक्षेप्तुं शक्नोति यः तेनाप्येतस्य सारवत्तया प्रस्थोच्छ्वासमात्रमेव कृतमिति उत्कर्षस्य विवक्षितत्वात् (चरित्र०); दशमुखस्य रावणस्य भुजैर्बाहुभि; उच्छ्वासिताः, विश्लेषितः, प्रस्थानां सानूनां सन्धयो यस्य तस्य; एतेन नयनकौतुकसद्भाव उक्तः (संजी०); दशमुखस्य रावणस्य भुजैर्बाहुभिरुच्छ्वासिता, किञ्चिदुत्तोलनेन शिथिलीकृता प्रस्थसन्धयः सानुसन्धिभागा यस्य तादृशस्य। एतेनाद्भुतदर्शनं चिह्नञ्च (सुबोधा); दशमुखस्य भुजाः तैः उच्छ्वासिताः प्रस्थानां सन्धयः यस्य, तस्य। रामायण (उत्तरकाण्ड 16 सर्ग) में कथा आती है कि रावण ने कैलास को लंका ले जाने का विचार किया और उसे जड़ से उखाड़ लिया। पर्वत के उखड़ते ही उसकी चोटियों और उसके निवासियों को बड़ा भारी झटका लगा। पार्वती भय से शिव जी से चिमट गई। शिव जी ने पार्वती के भय को दूर करने के लिए पैर से कैलास को दबाया। रावण दबने लगा। उसने सामवेद की 1000 शाखाओं को गाकर शिव जी की स्तुति की और अपने आपको बचाया। उच्छ्वासित-उद्+√श्वस् (साँस लेना)+क्त। उखड़ा हुआ, अलग किया हुआ। प्रस्थ-पर्वत की चोटियाँ। दूसरी कथा यह भी है कि जब रावण कुबेर से लड़ने के लिए कैलास से होकर जा रहा था, तो उसका शिव जी के गणों से झगड़ा हो गया; क्योंकि उस समय पर्वत पर शिव जी पार्वती के साथ बैठे हुए थे। इसलिए गणों ने रावण के वहाँ से निश्शङ्क होकर जाने पर आपत्ति उठाई थी। रावण को बड़ा क्रोध आया और उसने कैलास को उखाड़ कर फेंक देना चाहा। इतने में शिव जी उसे धर दबाने लगे थे कि वह बच निकला। देखिये—प्रिय, 1.2 'कैलासश्रियमिव दशमुखोन्मूलनक्षोभनिपतिताम्; कैलासाद्रावुदस्ते परिचलति गणेषूल्लसत्कौतुकेषु। क्रुद्धेऽप्याश्लिष्टमूर्तिर्भयघनमुमया पातु तुष्टः शिवो नः।।' और देखिये—शिशु० 1.50 'समुत्क्षिपन्त्यः पृथिवीभृतां वरं वरप्रदानस्य चकार शूलिनः। त्रसत्तुषाराद्रिसुतासम्भ्रम स्वयंग्रहाश्लेषसुखेन निष्क्रयम्।।' यह कथा रामा० के उत्तरकाण्ड सर्ग XVI में वर्णित है।

727 **दशा (उ० 48.4.27.35)** दशा+ सु; संज्ञा, प्रथमा, एकवचन; अवस्था (चरित्र०); अवस्था (संजी०); सुखदुःखरूपा अवस्था (पंचिका); मानव जीवन की स्थितियाँ, उतार-चढ़ाव। तुलना करो—

सुखस्यानन्तरं दुःखं दुःखस्यानन्तरं सुखम्।
सुखदुःखम् मनुष्याणां चक्रवत्परिवर्तते।।

तथा— कालक्रमेण जगतः परिवर्तमाना।
चक्रारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्तिः।।

स्वप्न नाटक 1.4 महा० आदि० 142.60 भी देखें।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग कुमार० (4.80) में एक बार हुआ है।

728 **दशार्णा: (पू० 24.4.12.87)** दशार्ण+जस्; संज्ञा, प्रथमा बहुवचन; विन्ध्योत्तस्था: केचन जनपदा:। 'दशार्णा: स्युर्वेदिकाला मालवा: स्युरवन्तय:' इति यादव: (प्रदीप); देशविशेषा: (चरित्र०)। दशार्णा: नाम जनपदा: (संजी०); दशार्णा नाम जनपदा: (विद्युल्लता); दशार्णा: जनपदा: (सुबोधा)।

श्री विल्सन ने इसे ग्रीक लेखकों का दोसरेने बताया है। अत: आधुनिक छत्तीसगढ़-ही यह प्रदेश हो सकता है। इसमें से दशार्ण नाम की एक नदी भी बहती है। यह मालवा का पूर्वी भाग है और इसकी मुख्य नदी वेत्रवती है। इस पद का शब्दार्थ दस ऋणों (दुर्गों) वाला–दशन्+ऋण है। यह एक नदी का भी नाम है। दशार्णानाम् निवासी जनपद: 'तस्य निवास: से दशार्ण से अण् प्रत्यय हुआ। इस प्रत्यय का 'जनपदे लुक्' से लोप हुआ। दशार्ण की व्युत्पत्ति इस प्रकार है–दश ऋणानि (दुर्गाणि) येषामिति दशार्णा: क्षत्रियविशेषा:! सरस्वतीतीर्थ के अनुसार यह प्रदेश विन्ध्याचल के उत्तर में स्थित है। कात्यायन के अनुसार इस शब्द की व्युत्पत्ति 'दशन्+ऋण' से हुई है और इसका 'दस दुर्गों का प्रदेश' यह अर्थ है।

729 **दाम (उ० 31.1.6.11)** दामन्+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; मालाम् (संजी०) पुष्पमालाओं का जूड़े में पिरोना या लगाना बालों का भूषण समझा जाता है। देखिये उत्तर मेघ० 2 'अलके बालकुन्दानुविद्धम्।'

730 **दिक्षु (पू० 25.1.2.12)** दिश्+सुप्; संज्ञा, सप्तमी बहुवचन; दिग्विभागेषु (चरित्र०) पूर्वादिषु सर्वासु (सुबोधा); दिश्+सप्तमी एक व०।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० (8.29) तथा ऋतु० (6.22) में इसका एक-एक बार प्रयोग हुआ है।

731 **दिङ्नागानाम् (पू० 14.4.17.43)** दिङ्नाग+आम्; संज्ञा, षष्ठी, बहुवचन; दिग्गजानाम्। अनेन दिङ्नागाचार्यश्च विवक्षित:। अयमभिप्राय: दिङ्नाग इति कोऽप्याचार्य: कालिदासप्रबंधान् अन्यत्रोक्तोऽयमर्थ: इति स्थूलहस्ताभिनयेन दूषयति। तं आचार्य स्वप्रबन्धस्य अपूर्वार्थाभिधायित्वं आश्रित्य मेघोपदेशव्याजेन कविरुपालभते (प्रदीप); दिग्गजानाम् (चरित्र०); पूजायां बहुवचनम्; दिङ्नागाचार्यस्य कालिदासप्रतिपक्षस्य (संजी०); ऐरावतादीनाम् बहुभिरेकस्य विरोधो न युक्तोऽपनयत्वादिति भाव:। एतेन समररतत्वशङ्कामस्य परिहरति (विद्युल्लता); दिग्गजानाम् (सुबोधा); दिङ्नागा इह पुष्पदन्तसार्वभौमसुप्रतीका वायव्यादिदिग्वर्त्तिनी बोध्यास्तद्वर्त्मनाऽलकाया: गम्यमानत्वात् (सुबोधा); इस शब्द का एक अर्थ तो दिग्गज है। किन्तु दूसरे में दिङ्नाग नाम के प्रबल बौद्ध तार्किक की ओर संकेत भी है। मल्लिनाथ ने जो यह अर्थ किया है, उसके पीछे कोई पक्की परम्परा उनको ज्ञात थी। बाण ने भी इसी प्रकार के एक द्वयर्थक वाक्य में दिङ्नाग के भुजा फटकार कर शास्त्रार्थ में प्रतिपक्षियों को आह्वान देने की ओर संकेत किया है। (दर्पात् परामृशन् नखकिरणसलिलनिर्झरै: समरभारसंभावनाभिषेकमिव चकार दिङ्नागकुम्भकूटविनकटस्य बाहुशिखरकोशस्य वाम: पाणिपल्लव: हर्षचरित, निर्णयसागर, पाँचवा संस्करण, पृ०183)। बौद्ध दार्शनिक वसुबन्धु ने अभिधर्म कोश नामक एक दर्शन ग्रन्थ लिखा था। वसुबन्धु के अनुयायी दिङ्नाग चौथी शती में हुए। तारानाथ के अनुसार दिङ्नाग वसुबन्धु, के शिष्यों में सबसे बड़े विद्वान् और स्वतन्त्र विचारक हुए। वे बौद्ध तर्कशास्त्र के जन्मदाता एवं भारतीय दर्शन के क्षेत्र में चोटी के विद्वान् माने जाते हैं। दिङ्नाग ने अपने दिग्गज पाण्डित्य के बल पर वसुबधु के 'अभिधर्म कोश' को सब शास्त्रों में शिरोमणि प्रमाणित किया था। दिङ्नाग का लिखा हुआ एक ग्रन्थ **'हस्तवल प्रकरण'** या **'मुष्टि प्रकरण'** प्राप्त है। सम्भवत: इसी ग्रन्थ के कारण दिङ्नाग के विषय में विपक्षियों के साथ हाथ फेंककर शास्त्रार्थ करने की किंवदन्ती प्रचलित हुई। कालिदास ने मेघदूत में दिङ्नाग के

स्थूलहस्तावलेपों का जो उल्लेख किया है, वह अवश्य ही सत्य पर आश्रित जान पड़ता है। उसी का उल्लेख और वास्तविक स्वरूप बाण के श्लेषात्मक वाक्य से प्रकट होता है। बाण के इस वाक्य के तीन अर्थ है, जिनमें से दिङ्नाग सम्बन्धी भावार्थ इस प्रकार है—सीधे हाथ में अभिधर्म ग्रन्थ कोश उठाकर, बाएँ हाथ से उसकी ओर इशारा करते हुए आचार्य दिङ्नाग शास्त्रार्थों में अपनी प्रतिभा से उत्पन्न नई-नई कूट-कल्पनाओं द्वारा उसका मण्डन (भावनाभिषेक) करते थे (देखिये-लेखक का लिखा 'हर्षचरित, एक सांस्कृतिक अध्ययन' पृष्ट 112) बाण ने अपने युग में प्रसिद्ध जिस साहित्यिक अनुश्रुति का काव्यात्मक कौशल से उल्लेख किया, वही कालिदास को भी विदित थी। वस्तुतः कालिदास का यह उल्लेख अपने समकालीन आचार्य दिङ्नाग की ओर ही जान पड़ता है। दिङ्नाग ने 'कुन्दमाला' नामक नाटक लिखा है। दिशा नागाः; तेषाम्: इनकी संख्या आठ है। इनके नाम ये हैं—

ऐरावतःपुण्डरीको वामनः कुमुदोऽञ्जनः।
पुष्पदन्तः सार्वभौमः सुप्रतीकश्च दिग्गजाः।।

हाथियों का आकार बड़ा होने से उनकी विशाल सूँडों से बचना आवश्यक है। श्री साधुराम ने नागपुर में 'हाथी की सूँड़' के 'बवण्डर' अर्थ में प्रयुक्त होने के आकार पर इसका अर्थ 'बवण्डर दिग्गजों और स्थूलहस्ता' का अर्थ 'प्रबल थपेड़े' किया है। इसमें विमान शास्त्रोक्त 'शक्ति', 'वात', 'अंश', 'शैत्य', और 'घर्षण' नामक पाँच आकाशस्थ आवर्तो की ओर संकेत हो सकता है। इन आवर्तो में फँसकर हर प्रकार के विमान नष्ट हो जाते हैं। मेघ का तो कहना ही क्या। देखो० वि० शा० पृ० 49-53।

मल्लिनाथ ने यहाँ दिङ्नागाचार्य पर कालिदास के कटाक्ष को देखा है। जो विद्वान् कालिदास को ई० पू० प्रथम श० में रखते हैं, वे इस अर्थ को स्वीकार नहीं करते; क्योंकि दिङ्नागाचार्य ने 'प्रमाणसमुच्चय' नाम का ग्रन्थ लिखा था। धर्मकीर्ति ने इस पर वार्तिक लिखी है; इन दोनों का खण्डन कुमारिल ने किया है। दिङ्नागाचार्य 5वीं या 6वीं शताब्दी में हुए हैं। श्री कर्मारकर एक अन्य दिङ्नाग की कल्पना करते हैं। यदि कालिदास को 5वीं शती में रखा जाए तो ही यह अर्थ ठीक हो सकता है। हाँ, वल्लभ ने इस अर्थ का उल्लेख नहीं किया है। परन्तु इससे अर्थ की सम्भावना समाप्त नहीं होती। क्योंकि कालिदास व्यञ्जनाप्रिय हैं। निचुल के सम्बन्ध में कुछ ज्ञात नहीं।

श्री शंकर शास्त्री ने चतुर्थ पाद का एक अन्य व्याख्यान दिया है—'मार्ग में दिङ्नागों की सूँड़ों की महान् वर्षा के घमण्ड को हरण करते हुए जाना। यह अर्थ भी अच्छा है। इस सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि निचुल के विषय में, जिसे कालिदास का सहाध्यायी कहा गया है, हमें मल्लिनाथ के कथन के अतिरिक्त और कुछ परिचय प्राप्त नहीं। मल्लिनाथ के अनुसार उसका नाम 'निचुल' इसलिए पड़ा कि उसने निचुल (स्थल-बेंत) पर यह कविता रची थी—'संसर्गतो दोषगुणा भवन्तीत्येतन्मृषा येन जलाशयेऽपि। स्थित्वानुकूलं निचुलश्चलन्तमात्यानमारक्षति सिन्धुवेगात्।' दिङ्नागाचार्य प्रसिद्ध बौद्ध लेखक था। इसने 'प्रमाण-समुच्चय' नामक एक ग्रंथ लिखा है। इस पुस्तक पर धर्मकीर्ति ने, जो एक अन्य बौद्ध लेखक है, वार्तिक लिखे हैं। कुमारिल ने इन दोनों लेखकों की समालोचना की है। दिङ्नाग के कालिदास के समकालीन होने का प्रमाण दक्षिणावर्तनाथ से, जो कि मल्लिनाथ से पहले का टीकाकार है—विदित होता है; परन्तु यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता है कि यहाँ किस दिङ्नाग से अभिप्राय है; क्योंकि साहित्य जगत् में इस नाम के कवि हुए हैं। पाश्चात्य विद्वान दिङ्नाग को कालिदास का समकालीन नहीं मानते। इस सम्बन्ध में प्रो० मेकडोनल (Mac Donell) का यह कथन है—'यह विचार अत्यधिक सन्देहास्पद है। फिर यह भी तो अनिश्चित है कि मल्लिनाथ का बौद्ध आचार्य दिङ्नाग से ही अभिप्राय है।

तीसरे—बौद्ध मतानुसार यह कहना कि दिङ्नाग वसुवन्धु का शिष्य था; इस बात पर कुछ महत्त्व नहीं दिया जा सकता, क्योंकि यह कथन सोलहवीं शताब्दी तक निर्धारित नहीं किया जा सका। चौथे—वसुबन्धु छठी शताब्दी में हुआ—इस बात की पुष्टि विशेषतः विक्रमादित्य वाले सिद्धान्त पर आधारित है और यह चीन वालों के इस प्रमाण के विरुद्ध है कि वसुबन्धु की कृतियों का चीनी भाषा में 404 ई० अनुवाद किया गया। इसके अतिरिक्त यह भी निश्चित नहीं कि स्वयं कालिदास को मल्लिनाथ द्वारा दिया गया अर्थ विवक्षित है। फिर 'स्थूलहस्तावलेपान्' का अर्थ "हस्तसंकेत द्वारा दर्शाये गये प्रधान-प्रधान दोषों को" मान भी लिया जाय तो भी दिङ्नागानाम्' में प्रयुक्त बहुवचन सर्वथा अनुपपन्न प्रतीत होता है; क्योंकि दिङ्नाग जो कि कवि का कविता-क्षेत्र में प्रतिद्वन्द्वी था और जिसने कालिदास को 'स्थूलहस्तावलेपान्' बताये हैं, उसके प्रति आदर भाव दिखाना सम्भव प्रतीत नहीं होता। श्री शारदारञ्जन राय के अनुसार 'निचुल' कवि की अपनी ही उपाधि थी, जिसे उसने 'संसर्गतो'—इत्यादि ऊपर कहे श्लोक रचने पर प्राप्त किया था।

उत्तर दिशा का अधिष्ठता एक ही गज है, तो यहाँ 'दिङ्नागानाम्' इस बहुवचन के समर्थन में सारोद्धारिणी का कथन—बहुत्वमेवात्र विवक्षितं यदम्बुदं प्रति यक्षशिक्षेयम्। दिगन्तराणि परिहृत्य त्वयोत्तरैव हरित् तूर्णं गन्तव्येति भावः।

732 **दिनकरहयस्पर्धिनः (उ० 14.1.10)** दिनकर+ङ्स+हय+शस्+स्पर्ध+णिनि+जस्; विशेषण, प्रथमा, बहुवचन; वर्णतो वेगतश्च सूर्याश्वकल्पाः (संजी०)।

दिनकरस्य हयः। तैः स्पर्धन्ते इति। सूर्य के घोड़ों से स्पर्धा करने वाले। सूर्य के घोड़े हरे रंग के बताए गये हैं। वेद में उनका नाम ही 'हरित' है। देखो—निघण्टु 1.15—हरित आदित्यस्य तथा निरुक्त 2.28 तथा—यदेदयुक्त हरितः सधस्थात् (ऋ० 1.11.54) इत्यादि। सूर्य के घोड़ों से चाल या रंग में स्पर्धा (मुकाबला) करने वाले। सूर्य के रथ में सात घोड़े होते हैं और अरुण उनके रथ का सारथी है। हरे रंग के वे घोड़े चलने में बड़े तेज होते हैं।

733 **दिवः (पू० 31.4.18.53)** दिन+ङस्; संज्ञा, षष्ठी, एकवचन; स्वर्गस्य (चरित्र०); स्वर्गस्य (संजी०); स्वर्गस्य (सुबोधा)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग छह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० में चार बार (8.82; 11.36; 14.20; 16.42) तथा कुमार० में एक बार (5.37) इसका प्रयोग हुआ है।

734 **दिवसगणनातत्पराम् (पू० 9.1.4.10)** दिवसगणना+ङि+तत्परा+अम्; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; अनेन मद्विरहे सा न विपन्ना स्यात् विरहावधिर्नियतत्वात् इत्युक्तम् (प्रदीप); दिवसगणनाएकद्व्यादिसंस्थानं तत्र तत्परा सावधाना तां, प्रोषितस्य मम वल्लभस्य इयन्तो वासरा गता इयन्तोऽवशिष्टा इति गणयन्तीमित्यर्थः। एतेन मद्विरहे सा न पराशुर्भवितेति वियोगावधेर्नियतत्वात् (चरित्र०); दिवसानां अवशिष्टदिनानां गणनायां-संख्याने तत्परां अशक्तां; 'तत्परे प्रसिताशक्तौ' इत्यमरः (संजी०); न तु मासगणनातत्परम्, अनेनैतदुक्तं भवतिविरहावधिभूतस्य संवत्सरस्य प्रथमदिवसादारभ्य निर्विनोदतया सुदुस्तरे यत्नादतिवाहिते दिवसे, अयं तावत् प्रथमोदिवसोऽतीत', अयमपि द्वितीयोऽतीतः इत्येवमनुदिनं संख्यानैकहृदयाम्। इदमाशाबन्धनिबन्धनमुक्तं वेदितव्यम् (विद्युल्लता); दिनसंख्यायां सदासक्तां शापस्य वर्षभोग्यत्वात् वर्षसमाप्तौ मम प्रिय आगमिष्यतीति प्रत्याशया वर्षस्य इयन्तो दिवसा गता इयन्तोऽवशिष्टा इति गणयन्ती जीवतीति भावः। (सुबोधा)

तत्पराम्-स एव परो यस्यः, सा तत्परा। लीन, मग्न। दिन गिनने में लगी हुई।

735 **दिवसविगमे (उ० 18.4.16.67)** दिवस+ङस्+विगम+ङि; तत्पुरुष; संज्ञा, सप्तमी, एकवचन; दिनावसाने (चरित्र०); सायंकाले (संजी०); दिनान्ते (पंचिका); सन्ध्यायां (सुबोधा)।

**736 दिवसेषु (उ० 22.3.16.29)** दिवस+सुप्, संज्ञा, सप्तमी बहुवचन; अहसु (पंचिका); दिनों के।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में एक बार (1952) हुआ है।

**737 दिशम् (पू० 60.3.13.34)** दिश्+अम्, संज्ञा, स्त्रीलिंग, द्वितीया एकवचन।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० में चार बार (4.66; 9.25; 11.61; 12.25) कुमार० (3.25) तथा विक्रम० (6.3) में इसका प्रयोग एक-एक बार हुआ है।

**738 दीर्घयामा (उ० 47.1.5.9)** दीर्घ+जस्+याम+टाप्+सु; बहुव्रीहि; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; दीर्घाः यामाः प्रहराः यासां ताः (चरित्र०); दीर्घाः यामाः प्रहराः यस्यां सा दीर्घयामा, विरहवेदनया तथा प्रतीयमाना इत्यर्थः (संजी०); दीर्घप्रहरः (पंचिका); दीर्घाश्चिरावलम्बिनो यामाः प्रहरा यस्यास्तादृशी, दीर्घयामेति विरहावस्थायां दीर्घत्वप्रतिपादनात् (सुबोधा); दीर्घाः यामाः यस्यां सा। लम्बे-लम्बे पहरों वाली याम—√या जाना से बनता है। अतः 'लम्बे-लम्बे पहरों वाली होने से कठिनता से बीतने वाली'। विरहियों को रातें अपने काल से अधिक लम्बी लगा करती हैं। तुलना करो—'अविनोददीर्घयामा कथं नु रात्रिर्गमयितव्या; तथा 'अनधिगतमनोरथस्य पूर्व शतगुणितेव गता मम त्रियामा'। विक्रमो० याम प्रहर को कहते हैं। एक प्रहर तीन घण्टे का होता है। क्योंकि यह विरह में था, अतः उसको रात असाधारण रूप से लम्बी प्रतीत होती थी। प्रेम में समय के भारी होने के विषय में अंग्रेजी में भी उक्ति है—'Time hangs heavily on lovers'। इससे विपरीत भाव के लिए देखिये उत्तर० I—'अविदिगतयामा रात्रिरेव व्यरंसीत्।' और 29-'नीता रात्रिः क्षण इव मया सार्धमिच्छारतैर्या'। दीर्घयामा पर मल्लिनाथ का कथन है कि विरहवेदना के कारण यह वैसी लगती हैं। परन्तु इसकी व्यञ्जनाओं को अधिक सुन्दर ढंग से पूर्ण सरस्वती ने प्रस्तुत किया है—दीर्घयामा निर्विनोदतया निद्राविच्छेदाच्च दीर्घीभूता इवानपगच्छन्तो यामा यस्याः। दीर्घयामा, न तु दीर्घेत्यनेन अवयविन्या एव न केवलम्, अपितु तदवयवानां यामानामपि न विरतिरिति द्योत्यते। त्रियामेति सोत्प्रासं वचनम्, परःशतयामामिमां यामिनी त्रियामेति कथं कथयन्तीति भावः।"

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग विक्रम० में एक बार (3.3) हुआ है।

**739 दीर्घीकुर्वन् (पू० 32.1.1.3)** दीर्घ+च्वि+कृ+शतृ+सु; कृदन्त; विस्तारयन्नित्यर्थः; यावद्वातं शब्दावृत्तेरिति भावः, एतेन प्रियतमः स्वचाटुवाक्यानुसारि क्रीडापक्षिकूजितं अविच्छिन्नीकुर्वन् इति च गम्यते (संजी०); तारं कुर्वन, शीतल-स्पर्श-सुखानुभवेन दीर्घत्वम्, कालस्वरूपतो वा, अथवा निद्राविरामजनकत्वात् (विद्युल्लता); दूरं नयन् (सुबोधा)।

अदीर्घ दीर्घ सम्पद्यमानं करोति इति दीर्घीकुर्वन्। जब तक वायु चलता रहता है, तब तक सारस बोलते ही रहते हैं। इसलिए 'शिप्रावातः' को दीर्घीकुर्वन् कहा है।

**740 दुःखदुःखेन (उ० 32.2.9.86)** दुःखदुःख+टा; संज्ञा, तृतीया, एकवचन; अतिक्लेशेन; अतिशये दुर्वचनम् चरित्र०); दुःखप्रकारेण 'प्रकारे गुणवचनस्य' इति द्विर्भावः (संजी०); अतिक्लेशेन (पंचिका); दुःखदुःखेन इति आधिक्ये द्विर्वचनम् (पंचिका); यद्येवमितिदुःखिता किमेतावतैव ममाश्रुपातो भविष्यतीत्यर्थान्तरन्यासमाह (सुबोधा); दुःखदुःखेन गात्रमित्यनेन व्याध्यवस्थाप्युक्ताः तथा च—

क्षुभ्यति हृदयं प्रदहत्यंगं शिरसश्च वेदना तीव्रा।
न च धृतिमप्युपलभते व्याधावेवं वियोगिणी नारीति।। (सुबोधा 32)

